श्री गणेश स्मृति ग्रन्थमाला, ग्रन्थांक-२८.

# प्राकृत-पाठमाला

रचयिता

युवाचार्य श्री नागचन्द्र जी स्वामी के शिष्य

मुनि श्री रत्नचन्द्र जी स्वामी

---

अनुवाद-कर्ता

पं० श्री श्यामलाल जी ओझा शास्त्री

---

प्रकाशक

श्री गणेश स्मृति ग्रन्थमाला, बीकानेर

( श्री अ. भा. साधुमार्गी जैन संघ द्वारा संचालित )

रांगड़ी मोहल्ला, बीकानेर ( राजस्थान )

# प्रकाशकीय

भारतीय आर्य-भाषा परिवार में प्राकृत भाषाओं का असाधारण महत्त्व है। इन मध्यकालीन भारतीय आर्य-भाषाओं में प्रचुर साहित्य-रचना भी हुई है, जो भाषा-वैज्ञानिक एवं सांस्कृतिक अध्ययन की दृष्टि से परमोपयोगी है। अनेक विद्वानों ने इनके व्याकरण प्रस्तुत किए है। फिर भी यह स्वीकार करना पड़ेगा कि इस साहित्य-सामग्री का यथोचित अध्ययन अद्यावधि नहीं हो पाया है, जिसकी नितान्त आवश्यकता है। इन्ही से आधुनिक भारतीय आर्य-भाषाओं का विकास हुआ है। अतः यह निर्विवाद है कि इन प्राकृत-अपभ्रंश भाषाओं के समुचित अध्ययन बिना आधुनिक आर्य भाषाओं—हिन्दी, गुजराती, मराठी, बंगला आदि का अध्ययन पूर्ण नहीं कहा जा सकता।

हर्ष का विषय है कि पिछले कुछ समय से हमारे देश के विद्वानों ने प्राकृत भाषा-साहित्य की ओर ध्यान देना प्रारम्भ किया है और विश्वविद्यालयों में भी इस दिशा में अध्ययन चालू हुआ है।

श्री अखिल भारतवर्षीय साधुमार्गी जैन संघ, बीकानेर द्वारा संचालित धार्मिक परीक्षा बोर्ड ने अपनी परीक्षाओं में प्राकृत भाषा के अध्ययन को विशेष स्थान दिया है। परन्तु

इस विषय में समुचित पाठ्य–पुस्तक का अभाव सदैव खटकता रहा है। इस कमी की पूर्ति-स्वरूप 'प्राकृत पाठमाला' का हिन्दी रूपान्तर प्रकाशित किया गया है।

काफी समय पूर्व युवाचार्य श्री नागचद्र जी स्वामी के शिष्य मुनि श्री रत्नचद्र जी स्वामी विरचित 'प्राकृत पाठमाला' का श्री अगरचंद भैरोंदान सेठिया जैन पारमार्थिक संस्था, बीकानेर द्वारा प्रकाशन हुआ था। परन्तु वह प्रकाशन गुजराती भाषा में होने के कारण हिन्दी-भाषी छात्र-छात्राओं के लिए यथोचित रूप में उपयोगी सिद्ध नही हो रहा था। ऐसी स्थिति में उपर्युक्त ग्रन्थ का हिन्दी रूपान्तर अत्यन्त आवश्यक प्रतीत हुआ। फलस्वरूप पं. श्री श्यामलाल जी ओझा द्वारा हिन्दी में रूपान्तरित 'प्राकृत पाठमाला' का यह सस्करण प्रस्तुत किया जा रहा है।

इस ग्रन्थ का प्रकाशन श्री हितेच्छु श्रावक मण्डल, रतलाम द्वारा संघ को साहित्य प्रकाशन हेतु प्रदत्त निधि से किया गया है। एतदर्थ मण्डल के सभी सदस्यों का हृदय से आभार स्वीकार किया जाता है।

बीकानेर
श्री महावीर जयन्ती
(चैत्र शुक्ला १३, सं २०३१)

मंत्री
श्री अ. भा. साधुमार्गी जैन संघ-
बीकानेर (राजस्थान)

# प्रास्ताविकम्

प्राचीन आर्य पुरुषों का अनुभव जिस भापा के गर्भ मे व्यवस्थित हुआ है और हजारों वर्ष व्यतीत होने पर भी जो टिका हुआ है, उस भाषा का स्वरूप जानने के लिए मुमुक्षु-वर्ग में इच्छा का होना स्वाभाविक है । भारतवर्ष के आर्य तत्त्वों को वहन करने वाली मुख्य रूप में दो भाषाएं है—संस्कृत और प्राकृत । सस्कृत भाषा के दो भेद हैं—वैदिक और लौकिक अथवा प्राचीन एवं अर्वाचीन संस्कृत । ऋग्वेदादि की भापा वैदिक अथवा प्राचीन संस्कृत है और महाभारत आदि की भाषा लौकिक अथवा अर्वाचीन संस्कृत है । खासकर कौमार तथा पाणिनि आदि विद्वानों ने व्याकरण को बनाकर भाषा का संस्कार करके नियमबद्ध बना दिया तब से संस्कृत नाम से यह भाषा प्रसिद्धि में आई हो और वैदिक भाषा का विशेषण बाद में लगाया गया हो ऐसा प्रतीत होता है । संस्कृत भाषा मुख्य रूप से साहित्य में ही व्यवहृत हुई है, इसलिए उसमें विशेष फेरफार नहीं हुआ है तथा यह एक रूप से ही रह गई है । इसमें कुछ

अवान्तर भेद नहीं हुआ और संस्कृत भाषा लौकिक एवं वैदिक रूप में व्यवहृत होने लगी।

संस्कृत की सहचारिणी दूसरी भाषा प्राकृत के नाम से प्रसिद्ध है। प्रकृति शब्द से तद्धितीय 'अण्' प्रत्यय लगाने से 'प्राकृत' शब्द बना है। प्रकृति शब्द का अर्थ स्वभाव अथवा निसर्ग है। इसलिए प्राकृत शब्द का शक्यार्थ स्वाभाविक अथवा नैसर्गिक होता है। अतः शब्दार्थ के प्रमाण से प्राकृत भाषा का अर्थ हुआ स्वाभाविक या नैसर्गिक भाषा। तात्पर्य यह है कि जिस भाषा को काट छाँटकर संस्कृत नही किया गया है, किन्तु जिस प्रकार से साधारण लोगों में भाषा बोली जाती है उसी तरह से उसका स्वरूप रह गया हो, वह प्राकृत भाषा है। प्राकृत शब्द का साधारण अथवा असंस्कृत अर्थ भी कोष में पाया जाता है। इसके अनुसार संस्कार के बिना ही साधारण लोगों में बोली जाने वाली जो भाषा है वह प्राकृत भाषा है, यह भी अर्थ हो सकता है। इस मत के अनुसार प्राकृत भाषा सस्कृत भाषा की पुत्री नहीं किन्तु माता है। अर्थात् प्राकृत भाषा का जन्म संस्कृत भाषा से नहीं हुआ है किन्तु संस्कृत भाषा (वैदिक भाषा को छोड़कर) प्राकृत भाषा से ही सस्कृत होकर उत्पन्न हुई है। ऊपर कहे अनुसार संस्कृत भाषा यदि प्राकृत से उत्पन्न हुई तो वैदिक भाषा भी वैदिक समय

में बोल-चाल की ही भाषा होनी चाहिए, यह भी कहना कोई अयुक्त नही होगा। अर्थात् वेद की भाषा को प्राचीन सस्कृत भाषा कहने की अपेक्षा प्राचीन प्राकृत कहा जाय तो कोई विरुद्ध नहीं होगा।

इस मत के समान ही एक दूसरा मत भीं उपस्थित होता है। वह कहना है कि—"प्रकृति. संस्कृतम् तत्र भवम्, ततः आगतम् वा प्राकृतम्" अर्थात् सस्कृत से उत्पन्न या सस्कृत से आयी हुई भाषा को प्राकृत कहते है। तात्पर्य यह है कि सस्कृत भाषा ही कुछ विकृत होकर प्राकृत भाषा बन गई। अर्थात् प्राकृत भाषा सस्कृत भाषा की पुत्री है। अधिकतर समाज में यही अर्थ प्रचलित है। हिन्दू धर्म की बहुत सी पुस्तके संस्कृत भाषा में ही है। इसलिए संस्कृत भाषा की ओर उनका अधिक मान देना स्वाभाविक है। अब प्रश्न यह उठता है कि प्राकृत व्याकरण रचयिता श्री हेमचन्द्राचार्य ने इस मत का क्यों आदर किया? उन्होने प्राकृत भाषा को सस्कृत से आयी हुई माना है। इसका क्या कारण है? इस प्रश्न का उत्तर यह है कि हेमचन्द्राचार्य से पहले पर्याप्त मात्रा में संस्कृत ग्रन्थ बन चुके थे। सस्कृत भाषा का प्रचार पूर्ण रूप से हो चुका था। इसका असर जैन समाज पर भी पड़े बिना न रह सका। इसी लिए जैनाचार्यो ने सूत्रों की टीका आगम की भाषा में न लिख-

कर संस्कृत भाषा में ही लिखी। जिस समय सूत्रों के ऊपर भाष्य और चूर्णि आदि लिखे गये उस समय तक प्राकृत भाषा का बहुत आदर था । हेमचन्द्राचार्य के समय तक बहुत परिवर्तन हो चुका था । इसका प्रभाव हेमचन्द्राचार्य पर भी पड़ा और उन्होंने अपनी रचना में संस्कृत को प्रमुख स्थान दिया । सात अध्याय में संस्कृत और एक अध्याय में प्राकृत लिखा । हेमचन्द्राचार्य के समय में लोगों का संस्कृत पढ़ने–पढ़ाने में अधिक प्रवृत्ति थी । यहां तक कि किसी भी कोष में प्रकृति शब्द का अर्थ संस्कृत नही है फिर भी उन्होंने प्रकृति शब्द का अर्थ संस्कृत स्वीकार कर लिया । प्रकृति शब्द का अर्थ कोष में स्वभाव या निसर्ग मिलता है। इन अर्थो को न मानकर लाक्षणिक प्रकृति शब्द का अर्थ संस्कृत करना अनुचित कहा जा सकता है ।

**प्राकृत भाषा के प्रकार:**—प्राकृत भाषा को साहित्य में महावीर स्वामी और गौतमबुद्ध के समय में स्थान मिला। इन दोनों का जन्म मगध देश में था और मातृभाषा मागधी थी । परन्तु महावीर स्वामी की उपदेश-भाषा 'अर्धमागधी' तथा गौतमबुद्ध की 'पाली' थी । मगध और सूरसेन देश की सीमा पर उस समय जो भाषा बोली जाती थी वह अर्धमागधी थी । मगध देश के अर्धभाग को इस भाषा ने रोका था। इसलिए इसका नाम अर्धमागधी पड़ा होगा यह

भी कहा जा सकता है। कई लोग इसका इस प्रकार भी अर्थ करते है कि इसमें आधे शब्द मगध देश की भाषा के और आधे शब्द अन्य भाषा के मिले हैं। इसीलिए इसका नाम अर्धमागधी पड़ा होगा। परन्तु जैन साहित्य में इस अर्थ की कोई चर्चा नही है।

**पाली भाषा:—** प्राकृत भाषा का दूसरा विभाग पाली नाम से प्रसिद्ध है। पाली शब्द का मूल अर्थ पंक्ति अथवा श्रेणी होता है। बौद्ध साहित्य में पाली शब्द का अर्थ सर्वत्र पंक्ति ही मिलता है। उनके मूल ग्रन्थों में भी पाली शब्द का प्रयोग किया गया है। इसलिए बौद्ध धर्मशास्त्रों की भाषा पाली नाम से प्रसिद्ध हुई जिसका दूसरा नाम मागधी भी है। मागधी भाषा मगध देश के नाम से पड़ी है। यह भाषा उस समय मगध मे बोली जाती थी। नाटकों में मागधी भाषा के समान जो प्राकृत भाषा के शब्द आते है वे अर्धमागधी या पाली से भिन्न हैं। अर्धमागधी व पाली में 'र' को 'ल' और 'स' को 'श' होता है।

पाली भाषा के तीन व्याकरण मुख्य हैं:—कात्यायन, मोग्गलायन और शब्दनीति। कात्यायन के आधार पर रूपसिद्धि, महानिर्युक्ति, चूलनिर्युक्ति, निर्युक्तपीटक तथा बालावतार

इत्यादि व्याकरण बने हुए है। मोग्गलायन के आधार पर प्रयोगसिद्धि, मोग्गलायनवृत्ति, सुशब्दसिद्धि तथा पदसाधनी इत्यादि ग्रन्थ लिखे गये हैं। शब्दनीति के आधार पर एक चूल्लशब्दनीति नाम का ग्रन्थ लिखा गया है। इन सभी में कात्यायन प्राचीन है। लेकिन इसकी अपेक्षा रूपसिद्धि, मोग्गलायनवृत्ति पदसाधनी तथा प्रयोगसिद्धि अधिक उपयोगी है। शब्दनीति सभी की अपेक्षा श्रेष्ठ है। रूपसिद्धि व्याकरण बड़ा नही है परन्तु छोटा भी नही है और उसमें सभी विषयों का समावेश है। इसलिए वह अधिक उपयोगी है। कई लोगों का कहना है कि कात्यायन बुद्ध के समकालीन विद्वान् थे और उन्होंने कात्यायन व्याकरण बनाया। रूपसिद्धि व बालावतार दोनो कात्यायन सूत्र को लेकर ही बने है। बालावतार सिहल में साधारण रूप से प्रचलित है।

**महाराष्ट्री :**—मध्ययुग की प्राकृत भाषा में महाराष्ट्री प्राकृत मुख्य है। सौरसेनी आदि दूसरे प्राकृत भाषाओं की अपेक्षा से यह अधिक प्रसिद्ध हुई थी। महाराष्ट्री प्राकृत का अन्य मतावलम्बियों की अपेक्षा जैन श्वेताम्बरमत ने अधिक सहारा लिया है। महाराष्ट्री प्राकृत में ही सुरसुन्दरी चरित्र पद्म चरित्र, कुमारपाल चरित्र, कुमार पाल प्रबन्ध, समरादित्य कथा आदि अनेक ग्रन्थ लिखे गये हैं।

**सौरसेनी भाषा :**— मध्ययुग की महाराष्ट्री भाषा के

समकालीन दूसरी प्राकृत भाषा सौरसेनी नाम से प्रसिद्ध है।
यह भाषा मथुरा के आस-पास के प्रदेशों में बोली जाती
थी। इस भाषा में वहुत से दिगम्बरों के साहित्य लिखे
गये हैं।

**मागधी भाषा:—** मगध देश में बोली जाने वाली
भाषा को मागधी भापा कहते हैं। यह पाली भाषा तथा
अर्धमागधी भाषा से भिन्न है। र का ल, स का श, और
प्रथमा के एकवचन में अकारान्त शब्दों के अन्त में आने
वाले एकार, इस भापा के मुख्य लक्षण है। मागधी प्राकृत
में एकार वना रहता है और 'ज' के स्थान में 'य'
होता है।

**पैशाची भाषा:—** मध्ययुग की चौथी भाषा पैशाची
है। पाण्ड्य आदि देश पिशाच के नाम से प्रसिद्ध हैं।
पाण्ड्य केकय, वाह्लीक, सिह, नेपाल, कुंतल, सुदेष्ण, चोल,
गांधार व कन्नोज ये पिशाच के नाम से प्रसिद्ध है। इन
देशों में वोली जाने वाली भाषा पैशाची कही जाती थी।

**चूलिका पैशाची:—** मध्ययुग की पांचवीं भाषा चूलिका
पैशाची है। इस भाषा में वर्ग के तीसरे अक्षर के स्थान
में पहला अक्षर और चौथे स्थान में दूसरा अक्षर पाया
जाता है। बाकी सभी पैशाची भाषा के समान ही है।

कई लोगों ने चूलिका पैशाची को पैशाची भाषा से भिन्न नही माना है ।

**अपभ्रंश भाषा :—** मध्ययुग की छठी भाषा अपभ्रंश भाषा है । दण्डी ने सस्कृत को छोड़कर सभी भाषाओं को अपभ्रंश ही माना है, परन्तु यह उचित नही है, क्योंकि संस्कृत के समान ही अन्य भाषाओं में साहित्यिक रचनाएं हुई है तथा उनके व्याकरण भी हैं ।

**प्राकृत व्याकरण :—** ऊपर कही हुई मध्ययुगीन भाषाओं के साहित्यों पर व्याकरण भी बने हुए है । उनमें सबसे प्राचीन चण्ड का 'प्राकृत लक्षण' नाम का व्याकरण है । प्रधानतः यह प्राचीन युग की सामान्य भाषा का व्याकरण है ।

**वररूचि का 'प्राकृत प्रकाश' :—** चण्ड के व्याकरण के बाद मध्ययुग की प्राकृत भाषाओं पर वररुचि का 'प्राकृत प्रकाश' सब से पहला व्याकरण है । उसमें वररुचि के द्वारा सूत्र बनाया गया है और भामाह ने वृत्ति की है । वररुचि के 'प्राकृत प्रकाश' में चार तरह की भाषाएं आती है । ऊपर कही हुई छः भाषाओं में से चूलिका पैशाची, अपभ्रंश ये दो भाषाएं उनमें नहीं गिनाई गई है । इससे यह प्रतीत होता है कि उस समय पैशाची से चूलिका पैशाची

अलग नहीं थी और अपभ्रंश भी स्वतन्त्र भाषा के रूप में गिनने में नही आई होगी ।

**हेमचन्द्राचार्य का सिद्धहेम :—** इसके बाद हेमचन्द्राचार्य का सिद्धहेम व्याकरण उपस्थित होता है। उसके सात अध्यायों में सस्कृत व्याकरण तथा आठवे अध्याय के चार पादों में प्राकृत भापा का व्याकरण है । हेमचन्द्राचार्य ने ऊपर कही हुई छः भाषाओं का समावेश किया है। हेमचन्द्र का समय बारहवी शताब्दी है । ऐसा प्रतीत होता है कि उनसे पहले छः भापाएं प्रकट हो चुकी थी । हेमचन्द्राचाय ने सूत्र और वृत्ति स्वयं बनाई है । इनके व्याकरण को जैन तथा जैनेतर दोनों ही मानते है । वररुचि के व्याकरण में प्राकृत भाषा शुद्ध महाराष्ट्री प्राकृत है। लेकिन हेमचन्द्राचार्य की प्राकृत भापा कई जैनागमों की छाया मिश्रित होने से 'जैन महाराष्ट्री प्राकृत' कही जा सकती है।

**त्रिविक्रम का प्राकृत व्याकरण :—** हेमचन्द्राचार्य के बाद त्रिविक्रम का व्याकरण आता है । त्रिविक्रम दिगम्बर जैन थे । उन्होंने सूत्र और वृत्ति स्वय बनाई है। षड्भाषा चन्द्रिकाकार लक्ष्मीधर का कहना है कि त्रिविक्रम ने वृत्ति ही बनाई है, सूत्र वाल्मीकि का है।

**षड्भाषा चन्द्रिका :—** जिन सूत्रों पर त्रिविक्रम ने वृत्ति बनाई है, उन्ही सूत्रों पर लक्ष्मीधर ने भी वृत्ति की है और उसी का नाम 'षड्भाषा चन्द्रिका' है।

**प्राकृत रूपावतार :—** लक्ष्मीधर के समान ही सिंहराज ने भी उक्त सूत्रों पर वृत्ति की है और उसका नाम 'प्राकृत रूपावतार' रखा है। सूत्रों का अनुक्रम षड्भाषा चन्द्रिका के समान ही है।

ऊपर कहे हुए व्याकरणों के आधार पर ही शतावधानी पण्डित मुनि श्री रत्नचन्द्र जी स्वामी ने गुजराती भाषा में 'प्राकृतपाठमाला' लिखी, जो विक्रम संवत् १६८४ मे सेठ श्री भैरोंदान जी जेठमल जी सेठिया बीकानेर की ओर से प्रकाशित की गई। परन्तु गुर्जराती भाषा में पढ़ने-पढ़ाने की असुविधा को देखकर श्री अखिल भारतवर्षीय साधुमार्गी जैन संघ ने मुझे हिन्दी-अनुवाद के लिए प्रेरित किया। अतः मैंने इस 'प्राकृतपाठमाला' का हिन्दी में अनुवाद किया और साथ ही, विद्यार्थी-वर्ग की सुविधा को ध्यान में रखते हुए श्रद्धेय आचार्य पूज्य श्री श्री १००८ श्री नानालाल जी म. सा. के सुशिष्य श्री पार्श्वमुनि जी के पास संगृहीत प्राकृत शब्द रूपावली एवं धातु रूपावली को उनसे लेकर तथा प्रतिलिपि कर इसी ग्रन्थ के ही परिशिष्ट भाग में संलग्न कर दिया है, । आशा है यह ग्रन्थ प्राकृत भाषा के ज्ञान के लिए अत्यन्त ही उपयोगी सिद्ध होगा तथा पाठकगण इससे अवश्य ही लाभान्वित होंगे।

विदुषामनुचर :<br>
श्यामलाल ओझा

# अनुक्रमणिका

## परिशिष्ट–१

## परिशिष्ट–२



## परिशिष्ट–३







श्री वीतरागाय नमः ।

# प्राकृत-पाठमाला

## मंगलाचरणम्

( आर्या )

णविऊण गिरिसमधीरं गुणगंभीरं जिणं महावीरं ।
वोच्छं भवियहियट्ठं सरलं पाययपाढमालं ॥ १ ॥



## प्राकृतवर्णमाला

### स्वर

अ, आ, इ, ई, उ, ऊ, ए, ओ.

### व्यञ्जन

क्, ख्, ग्, घ्, च्, छ्, ज्, झ्, ट्, ठ्, ड्, ढ्, ण्, त्, थ्, द्,
ध्, न्, प्, फ्, ब्, भ्, म्, य्, र्, ल्, व्, स्, ह ।

### अनुस्वार ( ं ), सानुनासिक ( ँ ).

**नोट—** ङ् और ञ् का स्वतंत्र प्रयोग नहीं होता है । परन्तु अनुस्वार के स्थान में यदि परसवर्ण होता हो तो संयुक्त ङ् तथा ञ् आता है ।

# प्राकृत नियमावली

## संधि

हे० १-५ (१) प्राकृत में एक पद में दो स्वरों की संधि नही होती है, जैसे कि—मुद्धाइ, महइ, परन्तु भिन्न-भिन्न पदों के दो स्वरों की सन्धि विकल्प से होती है[1] जैसे कि—विसम आयवो विसमायवो, वास इसी वासेसी, दहि ईसरो दहीसरो, साउ उअय साऊअयं ।

हे० १-६ (२) इवर्ण तथा उवर्ण की विजातीय[2] स्वर के साथ मे सन्धि नही होती है, जैसे कि-देहि अहिअं, महु अहिअं ।

हे० १-७ (३) एकार तथा ओकार की किसी भी स्वर के साथ मे सन्धि नही होती है, जैसे कि देवोए आसणं पंचालाओ आगओ ।

हे० १-८ (४) उद्वृत्त[3] स्वर की प्रायः किसी भी स्वर के साथ सन्धि नही[4] होती है, जैसे कि—पईवो, निसाअरो, रयणीअरो ।

---

१ कही पर एक पद मे भी संधि विकल्प से होती है, जैसे कि—विइओ बीओ, काहिइ काही ।

२. इवर्ण का सजातीय इ ई और उवर्ण का सजातीय उ ऊ कहलाते है तथा शेष स्वर विजातीय है ।

३. क् ग् च् इत्यादि व्यजनो के लोप होने पर जो स्वर बचते है वे उद्वृत स्वर कहलाते है ।

४. कही पर उद्वृत्त स्वर के साथ भी विकल्प से सन्धि हो जाती है, जैसे कि—कुम्भआरो कुम्भारो, सुउरिसो सूरिसो । कही पर सन्धि नित्य भी होती है जैसे कि—सालाहणो, चक्काओ ।

हे० १-९ (५) तिबादी[1] स्वर की किसी स्वर के साथ सन्धि नहीं होती है जैसे कि—होइ इह ।

## स्वर विकार

हे० १-१०, १-४० (६) प्राकृत में भिन्न-भिन्न पदों के दो स्वरों के योग होने पर प्रायः एक स्वर का लोप हो जाता है, जैसे कि—

| | | | |
|---|---|---|---|
| त्रिदशेशः | तिअसीसो | अम्हे एत्थ | अम्हेत्थ |
| निःश्वासोच्छ्वासौ | निसासूसासा | जइ इमा | जइमा |
| | | जइ अहं | जइहं |

हे० १-४ (७) समास में प्रायः ह्रस्व के स्थान पर दीर्घ[2] तथा दीर्घ के स्थान में ह्रस्व[3] हो जाता है, जैसे कि—

| | | |
|---|---|---|
| अन्तर्वेदिः | अंतावेई | नितम्बशिलास्खलितवी- |
| सप्तविंशतिः | सत्तावीसा | चिमालस्य निअंबसि- |
| | | लखलिअवीइमालस्स । |

---

१. धातु से पर इ, सि, मि इत्यादि वर्तमान कालादि के प्रत्ययो को तिवादि कहते है ।

२. कहीं पर ह्रस्व को दीर्घ नही होता है, जैसे कि— जुवइअणो (युवतिजनः) और कही विकल्प से ह्रस्व को दीर्घ होता है, जैसे कि भुआयन्त भुअयन्तं (भुजयन्त्रम्) पईहर पइहर (पतिगृहम्) वेलूवण वेलुवण (वेणुवनम्) ।

३. कही पर दीर्घ को ह्रस्व विकल्प से होता है, जैसे— जउँणायडं जउँ-णयड (यमुनातटम्) णईसोत्तं णइसोत्तं (नदीस्त्रोत) गोरीहरं गोरिहर (गौरीगृहम्) वहूमुह वहुमुहं (वधूमुखम्) ।

हे० १–६८ (८) घञ् प्रत्यय निमित्तक वृद्धि से होने वाले आकार को प्रायः विकल्प से अकार[1] होता है, जैसे कि—

**प्रवाहः पवहो पवाहो प्रकारः प्रचारो वा पयरो पयारो**
**प्रहारः पहरो पहारो प्रस्तावः पत्थवो पत्थावो**

हे० १–४३ (९) श् ष् तथा स् के साथ में पहले या पीछे रहने वाले य् र् व् श् ष् तथा स् के लोप होने के पश्चात् बाकी रहने वाले श्[2] ष्[2] तथा स् के पूर्व वाले स्वर को दीर्घ होता है, जैसे कि—

| | | | |
|---|---|---|---|
| **आवश्यकं** | **आवासयं** | **मनश्शिला** | **मणासिला** |
| **विश्राम्यति** | **वीसमइ** | **शिष्यः** | **सीसो** |
| **अश्वः** | **आसो** | **वर्षः** | **वासो** |
| **विश्वसिति** | **वीससइ** | **कस्यचित्** | **कासइ** |
| **दुश्शासनः** | **दूसासणो** | **निस्सहः** | **नीसहो** |

हे० १–८४ (१०) संयुक्त अक्षर के पूर्व में दीर्घ स्वर को ह्रस्व स्वर हो जाता है, जैसे कि—

| | | | |
|---|---|---|---|
| **आम्रम्** | **अंबं** | **गुरूल्लापाः** | **गुरुल्लावा** |
| **ताम्रम्** | **तंबं** | **चूर्णः** | **चुण्णो** |
| **विरहाग्निः** | **विरहग्गी** | **नरेन्द्रः** | **नरिन्दो** |
| **आस्यम्** | **अस्सं** | **म्लेच्छः** | **मिलिच्छो** |
| **मुनीन्द्रः** | **मुणिन्दो** | **अधरोष्ठम्** | **अहरुट्ठं** |
| **तीर्थम्** | **तित्थं** | **नीलोत्पलम्** | **नीलुप्पलं** |

१. कहीं पर नहीं होता है, जैसे कि— राओ (रागः)
२. श् या ष् को संस्कृत की अपेक्षा से समझना चाहिये ।

हे० १-८५ (११) संयुक्त अक्षर के पूर्व में आदि इकार को प्रायः विकल्प से एकार होता[1] है, जैसे कि—

| | | | | | |
|---|---|---|---|---|---|
| पिण्डम् | पेण्डं | पिण्डं | विष्णुः | वेण्हू | विण्हू |
| धम्मिल्लम् | धम्मेल्लं | धम्मिल्लं | पिष्टम् | पेट्ठं | पिट्ठं |
| सिन्दूरम् | सेन्दूरं | सिन्दूरं | बिल्वं | बेल्लं | बिल्लं |

हे० १-११६ (१२) संयुक्त अक्षर के पूर्व में आदि उकार को ओकार होता[1] है जैसे कि–

| | | | |
|---|---|---|---|
| तुण्डम् | तोण्डं | मुस्ता | मोत्था |
| मुण्डम् | मोण्डं | मुद्गरः | मोग्गरो |
| पुष्करम् | पोक्खरं | पुद्गलम् | पोग्गलं |
| कुट्टिमम् | कोट्टिम | कुण्ठः | कोण्ठो |
| पुस्तकः | पोत्थओ | कुन्तः | कोन्तो |
| लुब्धकः | लोद्धओ | व्युत्क्रान्तम् | वोक्कन्तं |

हे० १-१३, १-९३, १-११५.

(१३) निर् तथा दुर् उपसर्ग के रेफ का विकल्प से लोप होता है और लोप होने के पश्चात् निर् के इ को नित्य तथा दुर् के उ को विकल्प से दीर्घ होता है, जैसे कि— निस्सहं नीसहं ( निस्सहम् ) दुस्सहो दूसहो दुसहो ( दुस्सहः )

हे० १-१२६, १-१४८, १-१५९.

(१४) आदि ऋ के स्थान पर अ, ऐ के स्थान पर ए, और औ के स्थान पर ओ होता है, जैसे कि—

---

१. कही नही भी होता है, जैसे कि— चिन्ता ।

| | | | |
|---|---|---|---|
| घृतम् | घय | वैद्यः | वेज्जो |
| तृणम् | तण | कैतवः | केढवो |
| कृतम् | कयं | वैधव्यम् | वेहव्व |
| वृषभः | वसहो | कौमुदी | कोमुई |
| मृगः | मश्रो | यौवनम् | जोव्वणं |
| धृष्टः | धट्ठो | कौस्तुभः | कोत्थुहो |
| शैलः | सेलो | कौशाम्बी | कोसम्बी |
| त्रैलोक्यम् | तेल्लुक्क | क्रौंचः | कोंचो |
| ऐरावणः | एरावणो | कौशिकः | कोसिश्रो |
| कैलासः | केलासो | | |

हे० १-१४० (१५) [क] केवल आदि ऋ को रि होता है जैसे कि—

| | | | |
|---|---|---|---|
| ऋषिः | रिसी | ऋक्षः | रिच्छो |
| ऋद्धिः | रिद्धी | | |

हे० १-१३४ [ख] गौण शब्द के अन्त में आने वाले ऋ को उ होता है जैसे कि—माउमण्डल, माउहर, पिउहरं, माउसिश्रा, पिउसिश्रा, पिउवण, पिउवई ।

**व्यंजन विकार**

हे० १-२३, १-२४.

(१६) अन्त्य म् को अनुस्वार होता है परन्तु स्वर पर में हो तो विकल्प से होता है जैसे कि—

| | | | |
|---|---|---|---|
| जलम् | जलं | वत्सम् | वच्छं |
| फलम् | फलं | गिरिम् | गिरिं |

ऋषभमजितं च वन्दे, उसभमजिश्रं च वन्दे, उसभं अजिश्रं च वन्दे ।

हे० १-२५ (१७) ङ् ञ् ण् तथा न् ये वर्ण यदि किसी व्यंजन से पहले हों तो अनुस्वार हो जाता है, जैसे कि—

| | | | |
|---|---|---|---|
| पङ्क्तिः | पंती | षण्मुखः | छंमुहो |
| पराङ्मुखः | परंमुहो | उत्कण्ठा | उक्कंठा |
| कञ्चुकः | कंचुओ | सन्ध्या | संझा |
| लाञ्छनम् | लंछणं | विन्ध्यः | विंझो |

हे० १-३० (१८) अनुस्वार के पर में आने वाले वर्गीय वर्ण हो तो अनुस्वार के स्थान में उस वर्ग का अन्त्य अक्षर विकल्प से हो जाता है, जैसे कि—

| | | | | | |
|---|---|---|---|---|---|
| सन्ध्या | सञ्झा | संझा | उत्कण्ठा | उक्कण्ठा | उक्कंठा |
| पङ्कः | पङ्को | पंको | चन्द्रः | चन्दो | चंदो |
| कञ्चुकः | कञ्चुओ | कंचुओ | कलम्बः | कलम्बो | कलंबो |

हे० १-११ (१९) संस्कृत शब्द के अन्त्य व्यजन का प्राकृत में प्रायः लोप हो[1] जाता है, जैसे कि—

| | | | |
|---|---|---|---|
| यावत् | जाव | यशस् | जस |
| तावत् | ताव | जन्मन् | जम्म |

---

१. पद विभक्ति की अपेक्षा से अन्त्य परन्तु वाक्य की विभक्ति की अपेक्षा से अनन्त्य होने से समास मे विकल्प से लोप होता है, जैसे कि—

| | | | | |
|---|---|---|---|---|
| सद्भिक्षुः | सभिक्खू | सब्भिक्खू | एतद्गुणाः | एअगुणा |
| सज्जनः | सज्जणो | सजणो | सद्गुणा | सग्गुणा |

हे० १-१५ (२०) (विद्युत् शब्द को छोड कर ) स्त्रीलिङ्ग में शब्दों के अन्त्य व्यंजन को आ[1] होता है जैसे कि—

| | | | |
|---|---|---|---|
| **सरित्** | **सरिआ** | **सम्पद्** | **संपआ** |
| **प्रतिपद्** | **पाडिवआ** | **विद्युत्** | **विज्जू** |

हे० १-१६ (२१) स्त्रीलिंग शब्दों के अन्त में रहने वाले र् को रा हो जाता है जैसे—

| | | | |
|---|---|---|---|
| **गिर्** | **गिरा** | **पुर्** | **पुरा** |
| **धुर्** | **धुरा** | | |

हे० १-३७ (२२) संस्कृत सम्बन्धी अकार से पर अ सहित विसर्ग के स्थान में प्राकृत में ओ हो जाता है, जैसे कि—

| | | | |
|---|---|---|---|
| **सर्वतः** | **सव्वओ** | **पुनः** | **पुणो** |
| **पुरतः** | **पुरओ** | **ततः** | **तओ** |
| **अग्रतः** | **अग्गओ** | **कुतः** | **कुदो** |
| **मार्गतः** | **मग्गओ** | | |

हे० १-१२, १-१४.

(२३) श्रद् उद् और जिसके पर में स्वर है, ऐसे अन्तर्[2] निर् और दुर् इनके अन्त्य व्यजन का लोप नहीं होता है, जैसे कि—

| | | | |
|---|---|---|---|
| **श्रद्धितम्** | **सद्दहिअं** | **उद्गतम्** | **उग्गयं** |
| **श्रद्धा** | **सद्धा** | **उन्नतम्** | **उन्नयं** |

---

१. कहीं आ के स्थान मे या भी हो जाता है, जैसे कि– सरिया इत्यादि।

२. कही पर लोप हो जाता है, जैसे कि—अन्तोवरि।

| | | | |
|---|---|---|---|
| अन्तरात्मा | अंतरप्पा | दुरुत्तरम् | दुरुत्तरं |
| निरन्तरम् | निरन्तरं | दुरवगाहम् | दुरवगाहं |
| निरवशेषम् | निरवसेसं | | |

हे० १-१७७ (२४) स्वर से पर अनादि तथा असंयुक्त क् ग् च् ज् त् द् प् य् व् का प्रायः लोप हो जाता है जैसे कि—¹

---

१. कही पर लोप नही होता है जैसे कि—

| | | | |
|---|---|---|---|
| सुकुसुमम् | सुकुसुम | सुतारम् | सुतारं |
| प्रयागजलम् | पयागजल | विदुरः | विदुरो |
| सुगतः | सुगओ | सपापम् | सपावं |
| अगुरु. | अगरू | समवायः | समवाओ |
| सचापम् | सचावं | देव. | देवो |
| विजनम् | विजण | दानवः | दाणवो |

कही पर आदि मे हो तो लोप भी हो जाता है जैसे कि—

| | | | |
|---|---|---|---|
| स पुनः | स उण | चिह्नम् | इन्धं |
| स च | सो अ | | |

समास मे उत्तर पद के आदि मे रहने वाले क् ग् च् इत्यादि का विकल्प से लोप होता है जैसे कि—

| | | | | | |
|---|---|---|---|---|---|
| सुखकरः | सुहकरो | सुहयरो | बहुतरः | बहुतरो | बहुअरो |
| जलचरः | जलचरो | जलयरो | सुखदः | सुहदो | सुहओ |

कही पर च् को ज् होता है जैसे कि—पिसाजी (पिशाची)

कही पर क् को ग् होता है जैसे कि—

| | | | |
|---|---|---|---|
| एकत्वम् | एगत्तं | श्रावकः | सावगो |
| एक. | एगो | आकारः | आगारो |
| अमुकः | अमुगो | आकर्षः | आगरिसो |

| | | | |
|---|---|---|---|
| तीर्थंकरः | तित्थयरो | वितानम् | विआणं |
| नगः | नओ | रसातलम् | रसाअलं |
| नगरम् | नयरं | गदा | गआ |
| शचिः | सई | मदनः | मयणो |
| रजतम् | रययं | रिपुः | रिऊ |
| सुपुरुषः | सुउरिसो | लावण्यम् | लायण्णं |
| दयालुः | दआलू | विबुधः | विउहो |
| वियोगः | विओओ | | |

हे० १–१७९ (२५) अवर्ण से पर में अनादि प् का लोप नहीं होता है जैसे कि—

| | | | |
|---|---|---|---|
| शपथः | सवहो | शापः | सावो |

हे० १–१८० (२६) अवर्ण से पर में यदि उद्वृत्त अवर्ण हो तो य हो जाता है[1] जैसे कि—

| | | | |
|---|---|---|---|
| शकटम् | सयढं | प्रजापतिः | पयावई |
| मृगाङ्कः | मयंको | पातालम् | पायालं |
| कचग्रहः | कयग्गहो | नयनम् | नयणं |

हे० १–१८७ (२७) स्वर से पर अनादि तथा असंयुक्त ख् घ् थ् ध् तथा भ् का प्रायः ह हो जाता है[2] जैसे कि—

---

१. कही पर अवर्ण से पर में नहीं भी हो, तो भी य हो जाता है जैसे कि—पियइ ( पिबति )

२. स्वर से पर मे अनादि तथा असंयुक्त होने पर भी कही पर ह् नही भी होता है जैसे कि—

| | | | |
|---|---|---|---|
| सर्षपखल. | सरिसवखलो | प्रणष्टभय. | पणट्ठभओ |
| प्रलयघनः | पलयघणो | अस्थिर. | अथिरो |
| जिनधर्मः | जिणधम्मो | नभः | नभं |

| | | | |
|---|---|---|---|
| शाखा | साहा | साधुः | साहू |
| मुखम् | मुहं | बधिरः | बहिरो |
| मेघः | मेहो | सभा | सहा |
| जघनम् | जहणं | स्वभावः | सहावो |
| नाथः | नाहो | नभः | नहं |

हे० १-१९५, १-१९९, १-२०२, १-२२८, १-२३१, १-२३६, १-२३७, १-२६०, १-२६४.

(२८) स्वर से पर अनादि तथा असंयुक्त ट् के स्थान में ड्, ठ् के स्थान मे ढ्, ड् के स्थान में ल्, न् के स्थान में ण्, प् तथा ब् के स्थान में व्, फ् के स्थान में भ् और ह तथा सभी जगह श् तथा ष् के स्थान में स् होता है और अनुस्वार से पर ह् के स्थान मे घ् विकल्प से होता है जैसे कि—

ट् = ड्[1]

| | | | |
|---|---|---|---|
| नटः | नडो | घटः | घडो |
| भटः | भडो | घटति | घडइ |

ठ् = ढ्

| | | | |
|---|---|---|---|
| मठः | मढो | कुठारः | कुढारो |
| शठः | सढो | पठति | पढइ |
| कमठः | कमढो | | |

१ कहीं पर नहीं भी होता है जैसे— अटति अटइ ।

## ड् = ल् (प्रायः)[1]

| | | | |
|---|---|---|---|
| वडवामुखम् | वलयामुहं | तडागम् | तलायं |
| गरुडः | गरुलो | क्रीडति | कीलइ |

## न् = ण्

| | | | |
|---|---|---|---|
| कनकम् | कणयं | वचनम् | वयणं |
| मदनः | मयणो | नयनम् | नयणं |

## प् = व् (प्रायः)[2]

| | | | |
|---|---|---|---|
| उपसर्गः | उवसग्गो | कपिलम् | कविलं |
| प्रदीपः | पईवो | कपालम् | कवालं |
| उपमा | उवमा | | |
| काश्यपः | कासवो | महिपालः | महिवालो |

---

१. कही विकल्प से होता है जैसे कि— कही नहीं होता है जैसे कि—

| | | | | |
|---|---|---|---|---|
| वडिसम् | वलिसं | वडिस | निविडम् | निविड |
| दाडिमम् | दालिम | दाडिमं | गौड. | गउडो |
| गुडः | गुलो | गुडो | पीडितम् | पीडिग्रं |
| नाडी | णाली | णाडी | नीडम् | मीडं |
| नडम् | णलं | णडं | उडुः | उडू |
| आपीडः | आमेलो | आवेडो | तडि. | तडी |

२, कही नही होता है जैसे कि—

| | | | |
|---|---|---|---|
| कपिः | कई | रिपुः | रिऊ |

फ् = ह् तथा भ् (प्रायः)[1]

सफलम् सभलं सहलं शफरी समरी सहरी
शेफालिका सेभालिआ सेहालिआ गुफति गुभइ गुहइ

ब् = व्

शबलः सवलो

श् तथा ष् = स्

| | | | |
|---|---|---|---|
| शब्दः | सद्दो | षण्ढः | सण्ढो |
| कुशः | कुसो | निकषः | निहसो |
| शुद्धम् | सुद्धं | शेषः | सेसो |

ह् = घ् (विकल्पे)[2]

सिंहः सिंघो सीहो संहारः संघारो संहारो

हे० १-२२९ (२९) असंयुक्त आदि न् के स्थान में ण् विकल्प से होता है जैसे कि—

नरः णरो नरो नदी णई नई
नयति णेइ नेइ

---

१. कहीं पर केवल भ् होता है जैसे कि—
रेफ. रेभो शिफा सिभा

कहीं पर केवल ह् होता है जैसे कि—
मुक्ताफलम् मुत्ताहलं

२. कहीं पर अनुस्वार से पर न हो तो भी ह का घ् हो जाता है जैसे कि—
दाह दाघो

हे० १-२४५ (३०) पद के आदि में आये हुए य् को ज् हो जाता है[1] जैसे कि—

| | | | |
|---|---|---|---|
| यशः | जसो | याति | जाइ |
| यमः | जमो | | |

हे० १-२०६ (३१) प्रति उपसर्ग के त् को ड् हो जाता है[2] जैसे कि—

| | | | |
|---|---|---|---|
| प्रतिपन्नम् | पडिवन्नं | प्रतिमा | पडिमा |
| प्रतिभासः | पडिहासो | प्रतिपद् | पडिवया |
| प्रतिहारः | पडिहारो | प्रतिकरोति | पडिकरइ |
| प्रतिस्पर्द्धी | पाडिप्फद्धी | | |

हे० २-७७ (३२) किसी भी संयुक्त अक्षर में क् ग् ट् ड् त् द् प् श् ष् स् ≍ क् ( जिह्वामूलीय ) तथा ≍ प् (उपध्मानीय) पहले आये हुवे हों तो उनका लोप हो जाता है जैसे कि—

---

१. उपसर्ग जोड़ने के बाद यदि वह यकार अनादि भी हो जाय, तो उसको भी जकार हो जाता है जैसे कि—

संयमः सजमो   सयोग. सजोगो   अपयश. अवजसो

कही नही भी होता है जैसे कि— प्रयोग. पओगो ।

२. कही पर त् को ड् नही भी होता है जैसे कि—

| | | | |
|---|---|---|---|
| प्रतिसमयम् | पइसमयं | प्रतिष्ठानम् | पइट्ठाणं |
| प्रतीपम् | पईवं | प्रतिष्ठा | पइट्ठा |
| सम्प्रति | संपइ | प्रतिज्ञा | पइण्णा |

| | | | |
|---|---|---|---|
| भुक्तम् | भुत्तं | सुप्तः | सुत्तो |
| सिक्थम् | सित्थं | गुप्तः | गुत्तो |
| दुग्धम् | दुद्धं | श्लक्ष्णम् | लण्हं |
| मुग्धम् | मुद्धं | निश्चलः | निच्चलो |
| षट्पदः | छप्पओ | श्च्योतति | चुअइ |
| कट्फलम् | कप्फलं | गोष्ठिः | गोट्ठी |
| खड्गः | खग्गो | षष्ठः | छट्ठो |
| षड्जः | सज्जो | निष्ठुरः | निट्ठुरो |
| उत्पलम् | उप्पलं | स्खलितः | खलिओ |
| उत्पातः | उप्पाओ | स्नेहः | नेहो |
| मद्गुः | मग्गू | दुःखम् | दुक्खं |
| मुद्गरः | मोग्गरो | अन्तःपातः | अंतप्पाओ |

नोट—ऊपर वाले सभी उदाहरणों में ३६ वें नियम के अनुसार द्वित्व हुआ है।

हे० २–७८ (३३) किसी संयुक्त अक्षर में पीछे म् न् तथा य् आये हों तो उनका लोप हो जाता है जैसे कि—

| | | | |
|---|---|---|---|
| युग्मम् | जुग्गं | लग्नः | लग्गो |
| रश्मिः | रस्सी | श्यामा | सामा |
| स्मरः | सरो | कुड्यम् | कुड्डं |
| स्मेरम् | सेरं | व्याधः | वाहो |
| नग्नः | नग्गो | | |

नोट—ऊपर के उदाहरणों में ३६ वें नियम के अनुसार द्वित्व हुआ है।

हे० २-७९ (३४) किसी भी संयुक्त अक्षर में ल् ब् व् तथा र् आगे या पीछे आये हों तो उनका भी लोप होता है जैसे कि—

| | | | |
|---|---|---|---|
| उल्का | उक्का | श्लक्ष्णम् | सण्हं |
| वल्कलम् | वक्कलं | विक्लवः | विक्कवो |
| शब्दः | सद्दो | चक्रम् | चक्कं |
| अब्दः | अद्दो | वर्गः | वग्गो |
| लुब्धकः | लोद्धओ | ग्रहः | गहो |
| पक्वम् | पक्कं पिक्कं | रात्रिः | रत्ती |
| ध्वस्तः | धत्थो | | |

नोट—ऊपर के सभी उदाहरणों में ३६ वें नियम के अनुसार द्वित्व हुआ है।

हे० २-८३ (३५) ज्ञ् में ञ् का विकल्प से लोप होता है[1] जैसे कि—

| | | | | | |
|---|---|---|---|---|---|
| ज्ञानम् | जाणं | णाणं | मनोज्ञम् | मणोज्जं | मणोण्णं |
| सर्वज्ञः | सव्वज्जो | सव्वण्णू | अभिज्ञः | अहिज्जो | अहिण्णू |
| आत्मज्ञः | अप्पज्जो | अप्पण्णू | प्रज्ञा | पज्जा | पण्णा |
| दैवज्ञः | दइवज्जो | दइवण्णू | आज्ञा | अज्जा | आणा |
| इङ्गितज्ञः | इंगिअज्जो | इंगिअण्णू | संज्ञा | संजा | सण्णा |

हे० २-८९ (३६) पद के आदि में नहीं हो और दीर्घ अथवा अनुस्वार से पर में भी नहीं हो और रेफ तथा हकार को छोड़ कर शेष तथा आदेश व्यंजन को द्वित्व हो जाता[2] है जैसे कि—

१. कहीं पर ज्ञ् के ञ् का लोप नहीं भी होता है जैसे कि— विण्णाणं (विज्ञानम्)

२. कहीं पर द्वित्व नहीं भी होता है जैसे— कसिणो (कृष्ण. कृत्स्नो वा)

| | | | |
|---|---|---|---|
| कल्पतरुः | कप्पतरू | रक्तः | रग्गो |
| मूर्खः | मुक्खो | कृत्तिः | किच्ची |
| दष्टः | डक्को | रुक्मी | रुप्पी |
| यक्षः | जक्खो | | |

हे० २–९२. दीर्घ से पर में हो तो ? द्वित्व नही होता है–

| | | | |
|---|---|---|---|
| क्षिप्तः | छूढो | लास्यम् | लासं |
| निःश्वासः | नीसासो | आस्यम् | आसं |
| स्पर्शः | फासो | प्रेष्यः | पेसो |
| पार्श्वम् | पासं | अवमाल्यम् | ओमालं |
| शीर्षम् | सीसं | आज्ञा | आणा |
| ईश्वरः | ईसरो | आज्ञप्तिः | आणत्ती |
| द्वेष्यः | वेसो | आज्ञपनम् | आणवणं |

अनुस्वार से पर में हो तो ? द्वित्व नहीं होता है–

| | | | |
|---|---|---|---|
| त्र्यस्त्रम् | तंसं | विन्ध्यः | विंझो |
| सन्ध्या | संझा | कांस्यालः | कंसालो |

हे० २–९३. रेफ तथा हकार को ? द्वित्व नहीं होता है—

| | | | |
|---|---|---|---|
| सौन्दर्यम् | सुन्देरं | विह्वलः | विहलो |
| ब्रह्मचर्यम् | बम्हचेरं | कार्षापणः | कहावणो |
| पर्यन्तः | पेरन्तो | | |

हे० २–९० (३७) वर्ग के दूसरे या चौथे अक्षर का द्वित्व का प्रसंग आवे तो द्वितीय अक्षर को पहला अक्षर तथा चौथे अक्षर को तीसरा अक्षर हो जाता है जैसे कि—

| | | | |
|---|---|---|---|
| व्याख्यानम् | वक्खाणं | यक्षः | जक्खो |
| व्याघ्रः | वग्घो | अक्षि | अच्छी |

| | | | |
|---|---|---|---|
| मूर्च्छा | मुच्छा | मध्यम् | मज्झं |
| निर्झरः | निज्झरो | पृष्ठिः | पट्ठी |
| कष्टम् | कट्ठं | वृद्धः | वुड्ढो |
| तीर्थम् | तित्थं | हस्तः | हत्थो |
| निर्धनः | निद्धणो | आश्लिष्टः | आलिद्धो |
| गुल्फम् | गुप्फं | पुष्पम् | पुप्फं |
| निर्भरः | निब्भरो | विह्वलः | भिब्भलो |

हे० २–९७ (३८) समास में शेष तथा आदेश व्यञ्जन को विकल्प से द्वित्व होता[1] है जैसे कि—

| | | |
|---|---|---|
| नदीग्रामः | नइग्गामो | नइगामो |
| कुसुमप्रकरः | कुसुमप्पयरो | कुसुमपयरो |
| देवस्तुतिः | देवत्थुई | देवथुई |
| हरस्कन्दौ | हरक्खन्दा | हरखन्दा |
| आलानस्तम्भः | आलाणक्खंभो | आलाणखंभो |

हे०— २–१३, २–१५, २–२१, २–२४, २–२६, २–३०, २-३४, २–४२ २–४५, २–५२, २–५३, २–५७, २–६१, २–६२, २–७४, २–७५, २–७६.

---

१. कही पर शेप तथा आदेश व्यजन को छोड़ कर भी द्वित्व विकल्प से हो जाता है जैसे कि—

| | | | | | |
|---|---|---|---|---|---|
| सपिपास. | सप्पिवासो | सपिवासो | अदर्शनम् | अद्दसणं | अदंसणं |
| बद्धफल. | बद्धप्फलो | बद्धफलो | प्रतिकूलम् | पडिक्कूल | पडिकूल |
| प्रमुक्तम् | पमुक्कं | पम्मुक्कं | त्रैलोक्यम् | तेल्लोक्कं | तेलोक्कं |

(३९) नीचे दिये हुए सयुक्त अक्षरों के स्थान में नीचे कहे अनुसार आदेश होते है—

**क्ष् = ख्**[1]

| | |
|---|---|
| क्षयः | खओ |
| लक्षणम् | लक्खणं |

**स्क् तथा ष्क् = ख्**

| | |
|---|---|
| पुष्करम् | पोक्खरं |
| निष्कम् | निक्खं |
| स्कन्धः | खंधो |
| अवस्कन्दः | अवक्खन्दो |

**त्य् = च्**

| | |
|---|---|
| सत्यम् | सच्चं |
| प्रत्ययः | पच्चओ |

**त्व् = च्**

| | |
|---|---|
| ज्ञात्वा | णच्चा |
| श्रुत्वा | सोच्चा |

**थ्व् = छ्**

| | |
|---|---|
| पृथ्वी | पिच्छी |

**द्व् = ज्**

| | |
|---|---|
| विद्वत् | विज्जं |

**ध्व् = झ्**

| | |
|---|---|
| बुद्ध्वा | बुज्झा |

**ह्रस्व से पर में रहने वाले—**

**थ्य्, श्च्, त्स् तथा प्स = छ्**

| | |
|---|---|
| पथ्यम् | पच्छं |
| मिथ्या | मिच्छा |
| पश्चिमम् | पच्छिमं |
| पश्चात् | पच्छा |
| उत्साहः | उच्छाहो |
| चिकित्सति | चिइच्छइ |
| जुगुप्सति | जुगुच्छइ |
| अप्सरा | अच्छरा |

**द्य्, य्य् तथा र्य् = ज्**

| | |
|---|---|
| वैद्यः | वेज्जो |
| द्युतिः | जुई |
| जय्यः | जज्जो |
| शय्या | सेज्जा |
| कार्यम् | कज्जं |
| मर्यादा | मज्जाआ |

**ध्य् तथा ह्य् = झ्**

| | |
|---|---|
| बध्यते | वज्झए |
| ध्यानम् | झाणं |

---

१. कही पर क्ष् के स्थान मे छ् तथा झ् विशेष होते है जैसे कि—
क्षीण = खीण छीण झीणं

गुह्यम् गुज्झं
नह्यते णज्झइ

र्त् = ट्

वर्तुलम् वट्टुलं
नर्त्तकी नट्टई

ष्ट् = ठ्

यष्टिः लट्ठी
मुष्टिः मुट्ठी
सृष्टिः सिट्ठी
अनिष्टम् अणिट्ठं

म्न् तथा ज्ञ् = ण्

निम्नम् णिण्णं
प्रद्युम्नः पज्जुण्णो
ज्ञानम् णाणं
संज्ञा सण्णा

स्त् = थ्

स्तोत्रम् थोत्तं
स्तोकम् थोअं
प्रस्तरः पत्थरो
प्रशस्तः पसत्थो

क्म् तथा ड्म् = प्

कुड्मलम् कुम्पलं
रुक्मिणी रुप्पिणी
रुक्मी रुच्मी, रुप्पी

ष्प् तथा स्प्[1] = फ्

शष्पम् सप्फं
निष्पेषः निप्फेसो
स्पन्दनम् फन्दनं
प्रतिस्पर्द्धी पाडिप्फद्धी

ह्व् = भ् (विकल्पे)

जिह्वा जिब्भा जीहा

न्म् = म्

जन्म जम्मो
मन्मथः वम्महो
मन्मनः मम्मणं

ग्म् = म् (विकल्पे)

युग्मम् जुम्मं जुग्गं
तिग्मम् तिम्मं तिग्गं

---

१. कहीं विकल्प से होता है जैसे कि—

बृहस्पतिः बुहप्फई बुहप्पई

कहीं नहीं भी होता है जैसे कि—

निस्पृहः निप्पहो परस्परम् परोप्परं

### श्न्[1] ष्म् स्म् तथा ह्म[2]=म्ह्

| | | | |
|---|---|---|---|
| कुश्मानः | कुम्हाणो | अस्मादृशः | अम्हारिसो |
| कश्मीराः | कम्हारा | विस्मयः | विम्हओ |
| ग्रीष्मः | गिम्हो | ब्रह्माः | बम्हा |
| ऊष्मा | उम्हा | सुह्माः | सुम्हा |

### श्न् ष्ण् स्न् ह्न् ह्ण् क्ष्ण् = ण्ह्

| | | | |
|---|---|---|---|
| प्रश्नः | पण्हो | प्रस्नुतः | पण्हुओ |
| शिश्नः | सिण्हो | वह्निः | वण्ही |
| विष्णुः | विण्हू | जह्नुः | जण्हू |
| जिष्णुः | जिण्हू | पूर्वाह्णः | पुव्वण्हो |
| कृष्णः | कण्हो | अपराह्णः | अवरण्हो |
| उष्णीषम् | उण्हीसं | श्लक्ष्णम् | सण्हं |
| ज्योत्स्ना | जोण्हा | तीक्ष्णम् | तिण्हं |
| स्नातः | ण्हाओ | | |

### ह्ल् = ल्ह्

| | | | |
|---|---|---|---|
| कह्लारम् | कल्हारं | प्रह्लादः | पल्हाओ |

हे० २-१२४ (४०) संयुक्त ह्य के हकार तथा यकार को विकल्प से (विपर्यय) अदल-बदल हो जाता है। जैसे कि—

| | | | | | |
|---|---|---|---|---|---|
| गुह्यम् | गुय्हं | गुज्झं | सह्यः | सय्हो | सज्झो |

---

१. कहीं नहीं होता है जैसे कि — रश्मि रस्सी। स्मरः सरो।

२. कहीं ह्म् का म्ह तथा म्भ होता है जैसे कि—

ब्राह्मण. बम्हणो बम्भणो — ब्रह्मचर्यम् बम्हचेरं. बम्भचेर।

# व्यंजनविश्लेष

हे० २-१०५ (४१) श् तथा ष् सयुक्त अक्षर के अन्त्य व्यंजन के पूर्व मे इ विकल्प से लग जाता[1] है जैसे कि—

| | | | | | |
|---|---|---|---|---|---|
| आदर्शः | आयरिसो | आयंसो | वर्षम् | वरिसं | वासं |
| सुदर्शनः | सुदरिसणो | सुदंसणो | वर्षा | वरिसा | वासा |
| दर्शनम् | दरिसणं | दंसणं | वर्षशतम् | वरिससयं | वाससयं |

हे० २-१०६ (४२) संयुक्त अक्षर के अन्त में यदि ल् आया हो तो उस संयुक्त अक्षर के अन्त्य व्यजन के पूर्व में इ लग जाता[2] है जैसे कि—

| | | | |
|---|---|---|---|
| क्लिन्नम् | किलिन्न | श्लोकः | सिलोओ |
| क्लिष्टम् | किलिट्ठं | क्लेशः | किलेसो |
| श्लिष्टम् | सिलिट्ठं | ग्लानम् | गिलाणं |
| प्लुष्टम् | पिलुट्ठं | म्लानम् | मिलाणं |
| प्लोषः | पिलोसो | क्लाम्यति | किलम्मइ |
| श्लेषः | सिलेसो | क्लान्तम् | किलन्तं |
| शुक्लम् | सुक्किलं | | |

हे० २-११३ (४३) उकारान्त ङी प्रत्ययान्त जो शब्द है वे तन्वी तुल्य शब्द है । उनमे जो संयुक्त का अन्त्य व्यंजन है उससे पूर्व उकार होता है[3] जैसे कि—

---

१. कही पर इकार नित्य भी लगता है जैसे कि—

| | | | |
|---|---|---|---|
| परामर्श | परामरिसो | आमर्प. | आमरिमो |
| हर्ष. | हरिसो | | |

२. कही पर इ नही भी लगता है जैसे कि—

| | | | |
|---|---|---|---|
| क्लम. | कमो | शुक्लपक्ष. | सुक्कपक्खो |
| प्लव. | पवो | उत्प्लावयति | उप्पावेइ |
| विप्लवः | विप्पवो | | |

३. कही अन्यत्र भी उ जोड़ा जाता है जैसे कि— स्रुघ्नम् सुरुग्घ

| | | | |
|---|---|---|---|
| तन्वी | तणुवी | बह्वी | बहुवी |
| लघ्वी | लहुवी | पृथ्वी | पुहुवी |
| गुर्वी | गरुवी | मृद्वी | मउवी |

## लिंगपरिवर्तन

हे० १–३१, १–३२ (४४) दामन्[1] शिरस्[1] तथा नभस्[1] के अतिरिक्त सकारान्त तथा नकारान्त शब्द और प्रावृप् शरत् तथा तरणि शब्द प्राकृत में पुलिङ्गमें आते[2] हैं जैसे कि—

| | | | |
|---|---|---|---|
| यशः | जसो | नर्म | नम्मो |
| पयः | पओ | मर्म | मम्मो |
| तमः | तमो | प्रावृट् | पाउसो |
| तेजः | तेओ | शरत् | सरओ |
| उरः | उरो | तरणिः | तरणी |
| जन्म | जम्मो | | |

हे० १–३३ (४५) 'अक्षि' पर्यायवाची और वचनादि शब्द प्राकृत भाषा में विकल्प से पुलिङ्ग में आते हैं जैसे कि—

---

१ दामं (दाम), सिर (शिर.), नह (नभः)

२. नीचे लिखे हुए शब्द कही पर नपुंसक लिग मे भी देखे जाते है जैसे कि—

| | | | |
|---|---|---|---|
| श्रेयः | सेय | शर्म | सम्म |
| वचः | वय | चर्म | चम्मं |
| सुमनः | सुमणं | | |

| | | | | | |
|---|---|---|---|---|---|
| अक्षि | अच्छो | अच्छि | विद्युत् | विज्जु | विज्जू |
| चक्षुः | चक्खू | चक्खुं | कुलम् | कुलो | कुलं |
| नयनम् | नयणो | नयणं | छन्दः | छन्दो | छन्दं |
| लोचनं | लोअणो | लोअणं | माहात्म्यम् | माहप्पो | माहप्पं |
| वचनम् | वयणो | वयणं | दुःखम् | दुक्खो | दुक्खं |

हे० १-३४ (४६) गुण आदि शब्द प्राकृत भाषा में विकल्प से नपुंसक लिंग में आते है जैसे कि—

| | | | | | |
|---|---|---|---|---|---|
| गुणः | गुणं | गुणो | मण्डलाग्रः | मण्डलग्गं | मण्डलग्गो |
| देवः | देवं | देवो | करुहः | करुहं | करुहो |
| बिन्दुः | बिन्दुं | बिन्दू | वृक्षः | रुक्खं | रुक्खो |
| खड्गः | खग्गं | खग्गो | | | |

हे० १-३५ (४७) इमान्त तथा अंजलि आदि शब्द प्राकृत भाषा में विकल्प से स्त्रीलिंग में आते है जैसे कि—

| | | | | | |
|---|---|---|---|---|---|
| गरिमा | गरिमा | गरिमा | चौर्यम् | चोरिआ | चोरिअं |
| महिमा | महिमा | महिमा | कुक्षिः | कुच्छी | कुच्छी |
| धूर्त्तिमा | धुत्तिमा | धुत्तिमा | बलिः | बली | बली |
| अंजलिः | अंजली | अंजली | निधिः | निही | निही |
| पृष्टम् | पिट्ठी | पिट्ठं | विधिः | विही | विही |
| अक्षि | अच्छी | अच्छिं | रश्मिः | रस्सी | रस्सी |
| प्रश्नः | पण्हा | पण्हो | ग्रन्थिः | गण्ठी | गण्ठी |

निर्लज्जिमा    निल्लज्जिमा    निल्लज्जिमा

# अभ्यास—१.

## ( नाम-विभक्ति )

## अकारान्त पुल्लिंग शब्दों के प्रत्यय

| विभक्ति[1] | एकवचन | बहुवचन[2] |
|---|---|---|
| प्रथमा | ओ | आ |
| द्वितीया | म् | आ, ए |
| तृतीया | एण, एणं | एहि, एहिं, एहिँ |
| पंचमी | त्तो, आओ, आउ, आहि, आहिन्तो, आ. | त्तो, आओ, आउ, आहि, आहिन्तो, आसुन्तो, एहि एहिन्तो, एसुन्तो |
| षष्ठी | स्स. | आण, आणं |
| सप्तमी | ए, म्मि | एसु, एसुं |
| संबोधन | ०, ओ, आ | आ. |

१ प्राकृत मे कारकादि विभक्तिया प्राय: सस्कृत के नियम के अनुसार ही होती है। परन्तु कही–कहीं कुछ भिन्नता भी होती है। कितनी जगह पर द्वितीया तथा तृतीया के स्थान पर सप्तमी, पचमी के स्थान पर तृतीया, और सप्तमी के स्थान पर द्वितीया होती है। चतुर्थी विभक्ति तो होती ही नही। उसके स्थान मे पष्ठी हो जाती है और कई जगह पर चतुर्थी का एक–वचन संस्कृत के तुल्य ही होता है।

२. प्राकृत मे नामविभक्ति या धातुविभक्ति मे द्विवचन नही होता है। द्विवचन के स्थान मे सर्वत्र बहुवचन आता है और साथ मे द्वि शब्द के रूप काम मे लाये जाते है।

## जिण शब्द के रूप

| | | |
|---|---|---|
| प्र० | जिणो[1] | जिणा |
| द्वि० | जिणं[2] | जिणा, जिणे |
| तृ० | जिणेण, जिणेणं | जिणेहि, जिणेहिं, जिणेहिँ |
| पं० | जिणत्तो, जिणाओ, जिणाउ, जिणाहि, जिणाहिन्तो, जिणा. | जिणत्तो, जिणाओ, जिणाउ, जिणाहि, जिणेहि, जिणाहिन्तो, जिणेहिन्तो, जिणासुन्तो, जिणेसुन्तो |
| ष० | जिणस्स | जिणाण, जिणाणं. |
| स० | जिणे, जिणम्मि | जिणेसु, जिणेसुं. |
| सं० | हे जिण, जिणो, जिणा. | जिणा. |

## आकारान्त पुल्लिंग शब्दों के प्रत्यय

| | | |
|---|---|---|
| प्र० | ओ | आ |
| द्वि० | म् | आ |
| तृ० | ण, णं. | हि, हिं, हिँ |
| पं० | त्तो, आओ, आउ, आहिन्तो, | त्तो, आओ, आउ, आहिन्तो, आसुन्तो. |
| ष० | स्स | आण, आणं. |
| स० | म्मि | आसु, आसुं |
| सं० | ०, ओ, | आ. |

---

१ जिण+ओ, आ, एण इत्यादि स्वरादि प्रत्ययो के पूर्व मे जिण शब्द का अन्त्य अकार को नियमावली के छठे नियम के अनुसार लोप हो जाता है।

२. जिण+म् नियम न० १६ के अनुसार अनुस्वार होता है।

# गोवा शब्द के रूप

| | | |
|---|---|---|
| प्र० | गोवो | गोवा |
| द्वि० | गोवां | गोवा |
| तृ० | गोवाण, गोवाणं | गोवाहि, गोवाहिँ, गोवाहिं |
| पं० | गोवत्तो, गोवाओ, गोवाउ, गोवाहिन्तो, | गोवत्तो, गोवाओ, गोवाउ, गोवाहिन्तो, गोवासुन्तो. |
| ष० | गोवस्स | गोवाण, गोवाणं. |
| स० | गोवम्मि | गोवासु, गोवासुं |
| सं० | हे गोवो, गोवा. | गोवा. |

हो.हा आदि शब्दों के रूप भी गोवा के समान ही होते है।

## * अकारान्त पुल्लिंग शब्द

१. तित्थअर (तीर्थकर) जैन-शासननायक ।
२ आयरिअ (आचार्य) आचार्य साधुगण का नायक
३. किविण ( कृपण ) लोभी, कजूस
४. लोह ( लोभ ) लोभ
५ णरअ ( नरक ) नरक, दुःखस्थान
६. खत्तिअ (क्षत्रिय) क्षत्रिय-जाति का पुरुष
७. जण ( जन ) मनुष्य
८. किलेस (क्लेश) कष्ट, दुःख
९. पत्थाव (प्रस्ताव) अवसर

---

* दूसरा, तीसरा और सोलहवा नम्बर को छोडकर शब्द नियमावली के एक या अधिक नियमो के लक्ष्य है । जैसे कि— तीर्थकर, यह शब्द तीन नियमो का लक्ष्य है । दसवे नियम के अनुसार ह्रस्व, चौतीसवे नियम के अनुसार लोप और छत्तीसवे नियम के अनुसार द्वित्व, और चौवीसवे नियम के अनुसार 'क' का लोप होता है । इस प्रकार प्रत्येक शब्द की साधना नियमावली के नियमानुसार अपनी बुद्धि से कर लेना चाहिये ।

१०. **अहम्म** ( अधर्म ) धर्म-विरुद्ध कार्य

११. **उवज्झाय** ( उपाध्याय) अध्यापक, शास्त्रशिक्षक

१२. **धम्म** ( धर्म ) धर्म, न्यायमार्ग

१३. **पह** ( पथ ) रास्ता, मार्ग, पंथ

१४. **मग्ग** ( मार्ग ) रास्ता

१५. **मोक्ख, मुक्ख** (मोक्ष) मुक्ति

१६. **वीर** ( वीर ) महावीर स्वामी

१७. **गिहासम** ( गृहाश्रम ) गृहस्थाश्रम

१८. **पमोअ** (प्रमोद) आनन्द

१९. **अहिअल** – दे० – गुस्सा

२०. **समणोवासअ** ( श्रमणोपासक ) श्रावक

२१. **णियम** (नियम) कायदा, मर्यादा

२२. **समण** ( श्रमण ) साधु

२३. **गुण** ( गुण ) गुण

२४. **णर** ( नर ) मनुष्य



# अभ्यास—२.

## ( धातुविभक्ति )

## वर्तमान काल के प्रत्यय

| पुरुष | एकवचन | बहुवचन |
|---|---|---|
| प्रथम | इ | न्ति, न्ते, इरे. |
| मध्म | सि | ह, इत्था. |
| उत्तम | मि | मो, मु, म. |

१. संस्कृत में जो व्यंजनान्त धातुएँ है, वे प्राकृत मे अकारान्त हो जाती है ।

२. अकारान्त धातुओं से प्रथम तथा मध्यम पुरुष के एकवचन के प्रत्यय इ तथा सि के अतिरिक्त अनुक्रम से ए तथा से प्रत्यय भी हो जाता है ।

३. वर्तमानकाल, भविष्यकाल, आज्ञार्थ, विध्यर्थ तथा वर्तमान कृदन्त के प्रत्ययो के पूर्व अकार को विकल्प से एकार होता है ।

---

**सूचना**—१. परस्मैपद तथा आत्मनेपद के प्रत्यय खास अलग-अलग नही है । जो कि अकारान्त धातुओ के ए तथा से प्रत्ययो को और न्ते, इरे, इत्था इत्यादि को आत्मनेपद के प्रत्यय के समान गिने तो गिन सकते है । परन्तु शेप प्रयोगो मे उनका खास नियम नही रखा गया है किन्तु परस्मैपद धातुओ से भी उक्त प्रत्यय लगे हुए देखने मे आते है । इसलिये ये प्रत्यय परस्मैपद तथा आत्मनेपद दोनो ही मे सामान्य रीति से होते है ।

२. धातुओ मे कोई विशिष्ट गणकार्य नही होता है इसलिये गण विभाग दिखलाना कोई आवश्यक नही है ।

३. न्ते, इरे, तथा इत्था ये तीन प्रत्यय कात्यायन प्रणीत प्राकृत-प्रकाश मे नही है ।

४. उत्तम–पुरुष के मि प्रत्यय के पूर्व में अकार को विकल्प से आकार होता है।

५. उत्तम–पुरुष के मो, मु तथा म प्रत्ययों के पूर्व में अकार का विकल्प से आकार तथा इकार हो जाता है।

## धातु

| | |
|---|---|
| गच्छ (गम्[1]) जाना | वय (वद्) बोलना, कहना |
| पड (पत्) गिरना | वस (वस्) रहना |
| बुज्झ (बुध्) जानना, समझना | लह (लभ्) पाना |
| | पढ (पठ्) पढ़ना |
| रक्ख (रक्ष्) रक्षा करना, पालन करना | वड्ढ (वृध्) बढ़ना |
| | अइच्छ–दे०–जाना |

## उदाहरण – गच्छ धातु के रूप

ए० व०      ब० व०

१. कोष्ठक मे जो सस्कृत धातुओ के रूप दिये गये है, वे इसलिये कि सस्कृत और प्राकृत धातुओ मे कितना अन्तर है, यह स्पष्ट हो जाये। यह अन्तर दो प्रकार का होता है आंशिक और प्राकृतिक। नियमावली के नियम से गुण या अन्य नियम से जो धातुओ मे एकाध अंश मे जो फेर-फार होता है, वे आंशिक कहे जाते है जैसे कि रक्ष् के स्थान मे रक्ख, गम् के स्थान मे गच्छ रूप होता है। आदेश विधान मे धातु की जो प्रकृति बदल दी जाती है, वह प्राकृतिक कहलाती है जैसे कथ् के स्थान मे वज्जर इत्यादि। और जो कि अभ्यास मे आंशिक और प्राकृतिक अन्तर के तैयार रूप लिखे जायेंगे, तो भी आंशिक अन्तर का कार्य नियमावली के नियमों के अनुसार देखकर स्वयं कर लेना चाहिये।

| | | |
|---|---|---|
| प्र० पु० | गच्छइ, गच्छए | गच्छन्ति, गच्छन्ते, गच्छिरे |
| म० पु० | गच्छसि, गच्छसे | गच्छह, गच्छित्था |
| उ० पु० | गच्छामि, गच्छमि | गच्छामो, गच्छिमो, गच्छमो |
| | | एवं मुमयोरपि |

पक्ष में 'गच्छेइ' इत्यादि रूप होते है। सभी जगह अकार को एकार हो जाता है।

## सर्वनाम

| | |
|---|---|
| तुमं (त्वं) तुम तूं | तुब्भे (यूयं) तुम सब |
| अहं (अहं) मै | अम्हे (अस्मान्) हमको |
| तुम्हे (युष्मान्) तुमको | अम्हे (वयं) हम सब |

## अव्यय

ण – नहीं  अ (च) और  वा – अथवा।

### हिन्दी में अनुवाद करो

### वाक्य—

१. तित्थअरा मोक्खं गच्छन्ति। २. आयरिओ मग्गं अइच्छइ। ३. तुमं पत्थावं बुज्झसि। ४. उवज्झायो मोक्खमग्गं वयइ। ५ वयं वीरस्स गुणा बुज्झामो। ६. णरो गुणेहि पमोअं लहए। ७. वयं धम्मेण वड्ढिमो। ८. तुब्भे समणस्स धम्मं रक्खित्था। ९. किविणा लोहेण णरए पडन्ति। १०. खत्तिओ जणे किलेसाओ रक्खइ। ११. तुब्भे अहम्मेहिन्तो अम्हे रक्खह। १२. अहं धम्मस्स पहे वसामि। १३. तुमं गिहासमम्मि वसेसि। १४. अहिअलत्तो लोहत्तो वा वयं ण वयामु। १५. तुमं समणोवासआणं णियमे पढसे।

### प्राकृत में अनुवाद करो

**वाक्य—**

१. हम धर्म के मार्ग में जाते है। २. तुम महावीर के धर्म को जानते हो। ३. क्रोध से मनुष्य नरक में जाता है। ४. में तुमसे कहता हूं। ५. तुम मोक्ष के मार्ग में जाते हो। ६. तुम पढते नहीं हो। ७. तूं अधर्म से नरक में पड़ता (गिरता) है। ८. कंजूस धर्म की रक्षा नही करता है। ९. क्लेश से क्रोध बढता है। १०. आचार्य साधु के धर्म की रक्षा करता है। ११. हम क्षत्रियों के धर्म को समझते है। १२. मनुष्य धर्म से आनन्द पाते है। १३. तुम प्रस्ताव को जानते हो।



## अभ्यास—३.

( नामविभक्ति )

## इकारान्त तथा उकारान्त पुलिंग शब्दों के प्रत्यय

| | ए. व. | ब. व. |
|---|---|---|
| प्र. | इ | अउ, अओ, णो, इ. |
| द्वि. | म् | णो, इ. |
| तृ. | णा | इहि, ईहिं, इहिँ. |
| पं. | णो, त्तो, इओ, इउ, इहिन्तो. | त्तो, इओ, इउ, इहिन्तो, इसुन्तो. |
| ष. | णो, स्स. | ईण, ईणं, |
| स. | म्मि. | इसु, इसुं. |
| सं. | ०, इ. | अउ, अओ, णो, इ. |

## उदाहरण—इसि (ऋषि) शब्द का रूप

| | | |
|---|---|---|
| प्र. | इसी * | × इसउ, इसओ, इसिणो, इसी |
| द्वि. | इसिं | इसिणो, इसी |
| तृ. | इसिणा | इसीहि, इसीहिं, इसीहिँ |
| पं. | इसिणो, इसित्तो, इसीओ इसीउ, इसीहिन्तो | इसित्तो, इसीओ इसीउ इसीहिन्तो, इसीसुन्तो |
| ष. | इसिणो, इसिस्स | इसीण, इसीणं |
| स. | इसिम्मि | इसीसु, इसीसुं |
| सं. | हे इसि, इसी | इसउ, इसओ, इसिणो, इसी |

नोट—उकारान्त शब्दों के प्रत्यय भी इसी रीति से होते हैं। केवल इकार के स्थान में उकार आता है और प्रथमा के बहुवचन मे एक 'अवो' आदेश अधिक होता है।

## गुरु शब्द के रूप

| | | |
|---|---|---|
| प्र. | गुरू | गुरओ, गुरउ, गुरवो, गुरुणो, गुरू |
| द्वि. | गुरुं | गुरुणो, गुरू |
| तृ. | गुरुणा | गुरूहि, गुरूहिं, गुरूहिँ |
| पं. | गुरुणो, गुरुत्तो, गुरूओ, गुरूउ, गुरूहिंतो. | गुरुत्तो, गुरूओ, गुरूउ गुरूहिन्तो, गुरूसुन्तो |
| ष. | गुरुणो, गुरुस्स | गुरूण, गुरूणं |
| स. | गुरुम्मि | गुरूसु, गुरूसुं |
| सं. | हे गुरु, गुरू | गुरओ, गुरउ, गुरवो, गुरुणो, गुरू. |

* इसि + इ = इसी. इत्यादि स्थल मे सजातीय होने से नियमावली के पहले नियम के अनुसार दीर्घ रूप सधि हुई।

× इसि + अउ = इसउ इत्यादि स्थल मे विजातीय होने से संधि नही हुई किन्तु पूर्व स्वर का लोप हुआ।

**नोट**—पुल्लिग में दीर्घ ईकारान्त और दीर्घ ऊकारान्त गामणी खलपू आदि शब्द क्विप् प्रत्यय से बने हुए है। प्राकृत में उनको ह्रस्व होता है इसलिये उसका रूप इसि शब्द और गुरु शब्द के समान ही होते है।

## शब्द (पुल्लिंग)

**गुरु (गुरु)** धर्म के मार्ग को बताने वाला

**रिसि इसि (ऋषि)** धर्मगुरु, साधु,, मुनि

**साहु (साधु)** आत्मकार्यसाधक

**मुणि (मुनि)** मौन-व्रतधारी साधु, यति

**तरु (तरु)** झाड़

**सिस्स सीस (शिष्य)** चेला, अनुयायी

**विणय (विनय)** नम्रता, विवेक

**भोअ (भोग)** इंद्रिय विषय

**मूल (मूल)** आद्यभाग, आदि-करण

**संजम, संअम (संयम)** संयम

**आणंदाराम (आनन्दाराम)** आनन्दरूप वगीचा

**गिरि (गिरि)** पर्वत

**कोहग्गि (क्रोधाग्नि)** क्रोध-रूपी अग्नि

**अरि (अरि)** शत्रु, दुश्मन

**सिसु (शिशु)** बालक

**हत्थि (हस्ति)** हाथी

**करि (करि)** हाथी

**भाणु (भानु)** सूर्य

**निवास (निवास)** रहने का स्थान

**बाल (बाल)** बालक, अज्ञानी

**सर (सर)** बांण

**कर (कर)** हाथ

**मोअअ (मोदक)** लड्डू

**पाअ (पाद)** पग

**सिहर (शिखर)** चोटी

**गिम्ह (ग्रीष्म)** गर्मी की ऋतु

## विशेषण

पसत्थ ( प्रशस्त ) श्रेष्ठ प्रशंसा-पात्र

समत्त ( समस्त ) सभी

## धातु

इच्छ ( इष् ) इच्छा करना

गिज्झ ( गृध् ) आसक्त होना, तल्लीन होना

चर ( चर् ) विचरना

णव ( नम् ) प्रणाम करना

खिव ( क्षिप् ) फेकना

वह ( वह् ) ढोना, लेजाना

रम ( रम् ) क्रीड़ा करना

तव ( तप् ) प्रकाशित होना



## वाक्य

१. गुरवो सिस्साण मोक्खमिच्छंति । २. तुमं गुरुणो विणयमिच्छसि । ३. रिसओ भोएसु ण गिज्झन्ति । ४. इसओ तरूणं मूले वसन्ति । ५. साहुणो सजमेणमाणदारामे चरन्ति । ६. मुणिस्स णिवासो गिरिम्मि पसत्थो । ७. मुणी गुरुं णवइ । ८. बालो कोहग्गिणा तवइ । ९. अरउ सरे खिवन्ति । १०. सिसू ( दोसु ) × करेसु मोअअं वहइ । ११. हत्थी पाएहि तरुणो खिवइ । १२. करिणो गिरिस्स सिहरम्मि रमन्ते । १३. भाणू गिम्हम्मि तवइ ।

---

× द्वि शब्द संख्या वाचक है ।

१. हम ऋषियों को नमस्कार करते है। २. सूर्य पर्वत के शिखर के ऊपर तपता है। ३ तुम लड्डू में आसक्त होते हो। ४. तू पर्वत की चोटी पर फिरता है। ५. हम ऋषियों के पास क्रीड़ा करते हैं। ६. हाथी पेड़ों को फेकते है। ७. हम भोगों के आसक्त नही होते है। ८. साधु संयम पालन करते है।



# अभ्यास—४.

( धातुविभक्ति-वर्तमानकाल )

## अकारान्त के अतिरिक्त स्वरान्त धातु

१. धातु के अन्त्य उवर्ण को अव और ऋवर्ण को अर होता है। जैसे कि— न्हु–ण्हव, हु–हव सू–सव, च्यु–चव, मृ–मर, तृ–तर, जृ–जर।

२. धातु के इवर्ण और उवर्ण को गुण होता है। इ का गुण ए और उ का गुण ओ होता है।

३. चि, जि, क्री, श्रु, हु, स्तु, पू, धू और लू इन धातुओं के अन्त में ण का आगम और दीर्घ के स्थान में ह्रस्व होता है।

## धातु

| | |
|---|---|
| +पिअ (पा) पीना | णे (नी) ले जाना |
| ठा-चिट्ठ (स्था) खड़ा रहना | भा-बीह (भी) डरना |
| × चे-चिण ( चि ) चुनना, इकट्ठा करना | किण (क्री) खरीदना |
| | सुण-हण (श्रु) सुनना |
| हुण (हु) हवन करना | धुण-धुव (धू) कांपना |
| थुण ( स्तु ) स्तुति करना | लुण (लू) छेदना, काटना |
| भव-हव-हो (भू) होना | कुण-कर (कृ) करना |
| पुण ( पू ) पवित्र करना | हर ( हृ ) हरना, चोरी करना |
| जय-जिण (जि) जितना | |

## उदाहरण – पा धातु के रूप

| | ए. व. | ब. व. |
|---|---|---|
| प्र. | पिअइ, पिअए, | पिअन्ति, पिअन्ते, पिइरे |
| म. | पिअसि, पिअसे. | पिअह, पिइत्था |
| उ. | पिआमि, पिअमि. | पिआमो, पिअमो, पिइमो |
| | | एवं मुमयोरपि. |

एकार पक्ष में पिएइ इत्यादि ।

---

+ जो रेखाङ्कित धातु है वे धातु रूप अभ्यास के किसी नियम से साध्य नहीं है, किन्तु धात्वादेश पाठ के प्रसिद्ध आदेश से साध्य है । उसी प्रकार कितनी धातुओ के अनेक आदेश होते है, परन्तु यहा पर मुख्य–मुख्य वतलाया गया है । इससे अधिक धात्वादेश पाठ मे देख लेना चाहिये । ये आदेश प्राय वैकल्पिक है इसलिये पक्ष मे नियम साध्य रूप होते है जैसे कि स्था के स्थान मे चिट्ठ और ठा ।

× प्राकृत मे सभी विधि वाहुलक है इसलिये 'ण' आगम नहीं होता है तो गुण होने से 'चि' के स्थान मे 'चे' रूप हो जाता है ।

## चि धातु के रूप

| | ए. व. | ब. व. |
|---|---|---|
| प्र. | चिणइ, चिणए. | चिणन्ति, चिणन्ते, चिणिरे |
| म. | चिणसि, चिणसे. | चिणह, चिणित्था, |
| उ. | चिणामि, चिणमि. | चिणामो, चिणमो, चिणिमो |

एवं मुमयोरपि ।

पुनः

| | | |
|---|---|---|
| प्र. | चेइ | चेन्ति, चेन्ते, चेइरे |
| म. | चेसि | चेह, चेइत्था |
| उ. | चेमि | चेमो, चेमु, चेम |

एकार पक्ष में चिणेइ इत्यादि ।

## श्रु धातु के रूप

| | ए. व. | ब. व. |
|---|---|---|
| प्र. | सुणइ, सुणए | सुणन्ति, सुणन्ते, सुणिरे |
| म. | सुणसि, सुणसे | सुणह, सुणित्था |
| उ. | सुणामि, सुणमि | सुणामो, सुणमो, सुणिमो |

एवं मुमयोरपि ।

पुनः

| | | |
|---|---|---|
| प्र. | हुणइ, हुणए | हुणन्ति, हुणन्ते हुणिरे |
| म. | हुणसि, हुणसे | हुणित्था, हुणह |
| उ. | हुणामि, हुणमि | हुणामो, हुणमो, हुणिमो |

एवं मुमयोरपि ।

एकार पक्ष में सुणेइ, हुणेइ इत्यादि रूप होते हैं ।

## भू धातु के रूप

| | ए. व. | ब. व. |
|---|---|---|
| प्र. | भवइ, भवए | भवन्ति, भवन्ते, |
| म. | भवसि, भवसे | भवह, भवित्था भविमो |
| उ. | भवामि, भवमि | भवामो, भवमो, भविमो |
| | | एवं मुमयोरपि। |

पुनः

| | | |
|---|---|---|
| प्र. | होइ | होन्ति, होन्ते, होइरे |
| म. | होसि | होह, होत्था |
| उ. | होमि | होमो, होमु, होम |

एकार पक्ष में भवेइ इत्यादि रूप होते हैं।

## कृ धातु के रूप

| | ए. व. | ब. व. |
|---|---|---|
| प्र. | कुणइ, कुणए | कुणन्ति, कुणन्ते, कुणिरे |
| म. | कुणसि, कुणसे | कुणह, कुणित्था |
| उ. | कुणामि, कुणमि | कुणामो, कुणमो, कुणिमो |
| | | एवं मुमयोरपि। |

पुनः

| | | |
|---|---|---|
| प्र. | करइ, करए | करन्ति, करन्ते, करिरे |
| म. | करसि, करसे | करह, करित्था |
| उ. | करामि, करमि | करामो, करमो, करिमो |
| | | एवं मुमयोरपि। |

एकार पक्ष में कुणेइ, करेइ इत्यादि रूप होते हैं।

४. गुण और आदेशादि विधान के पश्चात् जो धातु स्वरांत रह जाती है, तो उनमें अकरान्त को छोड कर स्वरान्त धातु को विकल्प से अकार का आगम होता है। अकार के आगम पक्ष मे पाअइ, ठाअइ, चेअइ, नेअइ, भाअइ, होअइ इत्यादि रूप कहे जाते है।

## पुल्लिंग शब्द

भमर (भ्रमर) भंवरा
पुप्फरस (पुष्परस) फूल का रस
अलि (अलि) भंवरा
पराअ (पराग) फूल का पराग
णिव (नृप) राजा
कोहसत्तु (क्रोधशत्रु) क्रोध-रूपी दुश्मन
अग्गि (अग्नि) अग्नि
भविअजण (भव्यजन) श्रेष्ठ मनुष्य
जव (यव) जौ, धान्य विशेष
पंडिअ (पंडित) विद्वान
धम्मणिट्ठ (धर्मनिष्ठ) धर्म में विश्वास रखनेवाला धर्मपरायण
अप्पसाहग (आत्मसाधक) आत्मार्थी
देह (देह) शरीर
धअ (ध्वज) ध्वजा, पताका
किंकर (किङ्कर) नौकर-चाकर
केआर (केदार) क्यारी
संसार (संसार) लोक
दुग्गुण (दुर्गुण) अवगुण, दोष
वाणिअ (वणिज्) व्यापारी
आवण (आपण) दुकान
बोह (बोध) उपदेश
बम्हण (ब्राह्मण) ब्राह्मण
जिण (जिन) तीर्थंकर
पलाय (दे०) चोर
वावार (व्यापार) उद्योग
वाउ (वायु) हवा
तेण, थेण (स्तेन) चोर
गिहत्थ (गृहस्थ) गृहस्थ,
रह (रथ) रथ,
कुसल (कुशल) चतुर
किसीवल (कृषीवल) किसान

### वाक्य—

#### हिन्दी में अनुवाद करो

१. भमरो पुप्फरस पिअइ । २. तुम गिरिणो सिहरम्मि चिट्ठसि । ३. अह साहुस्स गुणे चिणामि , ४. अली पराअं चेइ । ५. णिवो अरी जयइ । ६. तुब्भे कोहसत्तु जिणित्था । ७. अहं भविअजणे मग्गं णेमि । ८. तुम ससाराउ बीहसि । ६. अम्हे दुग्गुणाहिन्तो भामो । १०. तुमं वाणिअस्स आवणाओ किणसि । ११. वय मुणीणं वोहं सुणामु । १२. बम्हणा अग्गिम्मि जवा हुणन्ति । १३. अहं जिण थुणामि । १४. पंडिओ धम्मणिट्ठो भवइ। १५. साहुणो अप्पसाहगा होन्ति। १६. धम्मो देहं पुणइ । १७. धओ वाउणा धुणेइ । १८. किसीवलो केआरम्मि जवे लुणइ । १६. कुसलो धम्मस्स वावारं कुणइ । २०. तेणो गिहत्थस्स रहं हरेइ ।



#### प्राकृत में अनुवाद करो

१. नौकर राजा से डरता है । २. व्यापारी हाथियों को खरीदता है। ३. तुम गुरु के उपदेश को सुनते हो । ४. हम दुकान पर खड़े रहते है। ५. चोर व्यापारी के दुकान से धन चुराता है । ६. ऋपिगण योग्य मनुष्यो को धर्ममार्ग मैं ले जाते है। ७. तू राजा की स्तुति करता है। ८. हम क्षत्रिय है। ६. तुम ब्राह्मण हो । १०. साधुओं का उपदेश श्रेष्ठ–जनों को पवित्र करता है। ११. हम धर्म का उद्योग करते है। १२. मुनियों का उपदेश दुर्गुणों को हरता है।



# अभ्यास—५ वां

( नाम-विभक्ति का आरम्भ )

## नपुसकलिंग के प्रत्यय

| | ए. व. | ब. व |
|---|---|---|
| प्रथमा | म् | णि, इं, इँ |
| द्वितीया | ,, | ,, ,, ,, |

तृतीया विभक्ति से लेकर सप्तमी विभक्ति तक के रूप पुलिङ्ग के समान होते है ।

| संबोधन | ० ( लुक् ) | प्रथमा की तरह |
|---|---|---|

१. प्रथमा तथा द्वितीया के बहुवचन में प्रत्ययों के पूर्व ह्रस्व स्वर को दीर्घ स्वर होता है ।

२. इकारान्त और उकारान्त शब्दों के प्रथमा के एकवचन में म् को विकल्प से लोप होता है ।

## उदाहरण – नेत्त शब्द के रूप

| | ए. व. | ब. व. |
|---|---|---|
| प्र. | नेत्तं | नेत्ताणि, नेत्ताइं, नेत्ताइँ |
| सं. | हे नेत्त | ,, ,, ,, |
| द्वि. | नेत्तं | ,, ,, ,, |
| तृ. | नेत्तेण इत्यादि । | |

जिन रूपों को नहीं कहा है, उन सभी को पुलिङ्ग जिण शब्द के समान जान लेना चाहिये ।

## अच्छि शब्द के रूप

| | ए. व. | ब. व. |
|---|---|---|
| प्र. | अच्छि, अच्छि× | अच्छीणि, अच्छीइं, अच्छीइँ. |
| सं. | हे अच्छि | ,, ,, ,, |
| द्वि. | अच्छि | ,, ,, ,, |
| तृ. | अच्छिणा | |

इत्यादि पुलिङ्ग के इसि शब्द के समान होते है ।

## धणु शब्द के रूप

| | ए. व. | ब. व. |
|---|---|---|
| प्र० | धणुं, धणु× | धणूणि, धणूइं, धणूइँ |
| सं० | हे धणु | ,, ,, ,, |
| द्वि० | धणुं | ,, ,, ,, |
| तृ० | धणुणा | |

इत्यादि पुलिङ्ग के गुरु शब्द के समान होते है ।

## शब्द ( नपुंसकलिंग )

| | |
|---|---|
| वयण ( वचन ) शब्द, वाणी | वण (वन) जंगल |
| सर ( सरस् ) तालाब | दहि ( दधि ) दही |
| जल ( जल) पानी | ओअण (ओदन) भात |
| धणु (धनुः) धनुष | दंसण ( दर्शन ) दर्शन |

---

× नपुसकलिङ्ग मे इकारान्त तथा उकारान्त शब्दो के प्रथमा एकवचन मे कितने आचार्यो के मत मे सानुनासिक रूप होता है, जैसे कि– अच्छिँ तथा धणुँ ।

**धण** (धन) द्रव्य, दौलत
**असंगय** ( दे० ) वस्त्र
**वत्थ** ( वस्त्र ) कपड़ा
**तेअ** ( तेजः ) प्रकाश
**सीअ** ( शीत ) ठंडी
**सत्थ** ( शास्त्र ) आगम
**पाउरण** ( दे० ) कवच
**सवण** ( श्रवण ) श्रवण, कान
**सिर** ( शिरस् ) मस्तक
**णेत्त** ( नेत्र ) आंख
**रअ** ( रजस् ) धूल
**अच्छि** ( अक्षि ) नेत्र
**ओसह** ( औषध ) दवा
**मण** ( मनस् , हृदय
**सुह** ( सुख ) आनन्द
**दुह** ( दुःख ) क्लेश
**पुव्वकम्म** (पूर्वकर्म) पूर्व जन्म का कार्य-कर्म
**सच्च** ( सत्य ) सच्च
**अवलिअ** ( दे० ) झूठ
**हियअ** ( हृदय ) हृदय

## विशेषण

**हिअ** [हित] शुभ
**मिअ** [मित] परिमित
**महुर** [मधुर] मीठा
**अप्प** [अल्प] थोड़ा

## अव्यय

**सह** [ सह ] साथ
**सया** [सदा] हमेशा
**बहिं** [वहिस्] वाहर
**कयावि** [कदापि] कभी भी
**अहुणा** [अधुना] अभी

## धातु

**भुञ्ज** [ भुज् ] खाना
**अस** [ अस् ] होना

३. छहों वचन में प्रत्यय सहित अस् धातु को विकल्प से 'अत्थि' इस प्रकार का आदेश होता है।

४. मध्यम पुरुष के एकवचन में और उत्तम पुरुष के दोनों वचनों में अस् धातु का लोप हो जाता है और अवशिष्ट रहे हुए उत्तम पुरुष के प्रत्ययो मे व्यञ्जन और स्वर के वीच में ह जोड़ दिया जाता है जैसे कि अस्+सि, अस्+मि, अस्+मो, अस्+म के रूप अनुक्रम से सि, म्हि, म्हो तथा म्ह होते है।



### वाक्य—

#### हिन्दी में अनुवाद करो

१. तुमं कुसलोऽसि। २. अह धम्मणिट्ठो म्हि। ३. अम्हे समणा म्हो [ म्ह ] । ४. तुमं खत्तिओ अत्थि । ५. तुब्भे वाणिआ अत्थि । ६ भविअजणा वीरस्स वयणाइं सुणेन्ति। ७. तुब्भे सरम्मि जलं पिएह। ८. णिवो धणुणा सर खिवेइ। ९. णिवस्स सरं वणम्मि पडेइ । १०. साहुणो दसणं हियअं पुणेइ। ११. वाणिओ धणेण असंगयाणि किणेइ। १२. भाणू तेएण सीअ हरेइ। १३. सत्थस्स सवणम्मि सिर धुणेइ । १४. धम्मे सुहमत्थि । १५. सिसू दहिणा सह ओअणाइ भुञ्जइ। १६. वाउणा णेत्तम्मि रअं पडेइ। १७. अच्छिणो ओसह कुणेइ। १८. भविअजणो मणम्मि जिणस्स दसणमिच्छेइ । १९ जणो सुहं वा दुह पुव्वकम्मेहि लहेइ। २०. पडिआ सया हिअं मिअं महुरं वयणं वएन्ति। २१. तुब्भे सच्चं वएह। २२. वयमवलिअ कयावि ण वएमो।

**प्राकृत में अनुवाद करो**

१. हमलोग वन में मुनियों का दर्शन करते हैं। २. हम वस्त्र का उद्योग करते है। ३. मीठे वचन हृदय का दुःख हरते है। ४. चोर वन में वस्त्रों को चुराते है। ५. कंजूस धन के लोभ से दुःख पाते है। ६. हम ऋषि है। ७ तुम मुनि हो। ८. मै ब्राह्मण हूं। ९ तुम गांव में शास्त्र सुनते हो। १० पानी तालाब से बाहर निकलता है। ११. आँख के दुःख से मस्तक कांपता है। १२. हम आँख की दवा करते है। १३. तुम हमको मन से चाहते हो। १४. चतुर मनुष्य हितकारी, परिमित और सत्य बोलते है। १५. व्यापारी कुशल है। १६. तू व्यापारी है।



# अभ्यास—६ ठा.

१. प्रेरणा अर्थ में तथा स्वार्थ में धातु और काल बोधकादि प्रत्ययो के बीच मे सस्कृत में जैसे 'णि' प्रत्यय आता है, उसी तरह प्राकृत मे 'णि' के स्थान में अ, ए, आव और आवे ये चार आदेश होते है। धातु का आदि अक्षर यदि गुरु हो तो 'अवि' प्रत्यय विशेष लगता है।

२. णिस्थानीय 'अ' और 'ए' के पूर्व में धातु के आदि अकार को आकार× होता है। उदाहरण—पाढइ, पाढेइ, पढावइ, पढावेइ इत्यादि। कारइ, कारेइ, करावइ, करावेइ इत्यादि। भुज्जइ, भुज्जेइ, भुज्जावइ, भुज्जावेइ।

× कितनो के मत मे आवे आदेश के पूर्व में भी धातु के आदि मे अकार को आकार हो जाता है।

३ भ्रम् धातु के पश्चात् आये हुए 'णि' के स्थान में 'आड' आदेश विकल्प से होता है जैसे कि— भमाडइ, भमाडेइ, इत्यादि। भामइ, भामेइ, भमावइ, भमावेइ इत्यादि।

## ण्यन्त धातु

×**भमाड** [भ्रम+णि] घूमाना, भ्रमण करना
**दाव, दंस** [दृश्+णि] दिखलाना
**दूम** [दू+णि] दुःखी करना, सतप्त करना
**सिह** [स्पृह्+णि] चाहना
**राव** [ रंज्+णि ] खुश करना
**णासव** [नश्+णि] नाशकरना
**जव** [या+णि] समय-बिताना

## शब्द ( पुलिङ्ग )

**सारहि** [ सारथि ] रथ हांकने वाला
**अट्ठ** [ अर्थ ] शब्द का अर्थ
**काल** [ काल ] समय
**वित्थर** [ विस्तार ] फैलाना
**विवाह** [विवाह] लग्न प्रसंग
**णाइजण** [ ज्ञातिजन ] संबंधी

## नपु सकलिंग

**कज्ज** [कार्य] काम-काज
**कम्म** [कर्म] शुभाशुभ सस्कार
**दाण** [दान] दान
**आलस्स** [ आलस्य ] सुस्ती
**आरणाल** – न० दे०– कमल

---

× —— इस प्रकार के चिन्ह वाले रूप प्राय विकल्प से ही होते हैं इसलिये पक्ष मे धातु के मूल रूप से णिस्थानीय प्रत्यय लगा कर नियमानुसार सिद्ध कर लेना चाहिये। प्रेरणा अर्थ मे सभी धातुओ से णिस्थानीय प्रत्यय लगा सकते है, इसलिये प्रेरणा अर्थ बतलाना हो तो वहा पर णि प्रत्यय लगा कर रूप बना लेना चाहिये।

## विशेष नाम

**जिणदास** [ जिनदास ] एक मनुष्य का नाम

**उत्तरज्झयण** [उत्तराध्ययन] जिनागम के एक सूत्र का नाम

**हत्थिणाउर** [हस्तिनापुर] एक शहर का नाम, दिल्ली

### वाक्य

#### हिन्दी में अनुवाद करो

१. सारही वणम्मि रहं भमाडइ । २. तुमं गामम्मि अम्हे भामेसि । ३. णिवो किंकरस्स कज्जं दसेइ । ४. अहं जिणदासं हत्थिणाउरस्स मग्गं दावेमि । ५. तुमं भविअजणो सत्थस्स अत्थं दससि । ६. अहम्मो किलेसेण हियअं दूमइ । ७. अली आरणाल–पुप्फाओ पराअं सिहइ । ८. तुब्भे बोहेणं समणोवासए रावह । ९. जिणो भविअजणाण कम्माणि णासवइ । १० किविणो दाणम्मि कालं जवइ । ११. उवज्झाओ सिस्साण सत्थं पाढेइ । १२. तुब्भे अम्हे उत्तरज्झयणं पढावेह । १३. छिवो धणुणा सत्तुं बीहावेइ । १४. पंडिओ वित्थरेण सत्थं सुणावेइ । १५. मुणिणो बोहेणं धम्मं करावेन्ति । १६. गिहत्था विवाहम्मि णाइजणे भुञ्जावन्ति ।

#### प्रा त में अनुवाद करो

१. तुम लोभ से हमको घुमाते हो । २. तुम हमेशा हित का मार्ग बताते हो । ३ मुनि कभी अधर्म का मार्ग नही बताते है , ४. राजा लोभ से मनुष्य को कष्ट पहूंचाते है । ५. श्रेष्ठ मनुष्य मोक्ष की स्पृहा करते है। ६. सारथि राजा को खुश करता है । ७. हम राजा के दुश्मनों को नष्ट कराते हैं । ८. नौकर आलस्य से समय बिताता है। ९. पंडित बालकों को सिखाते है। १०. व्यापारी धन से वस्त्र खरीदवाते है । ११. गुरु हमको शास्त्र सुनाते है ।

# उपसर्ग

उपसर्ग धातु से पूर्व में रहकर धातुओं के वास्तविक अर्थ में कुछ न्यूनाधिक करके विशेष अर्थ को बताते है। उस प्रकार के कई उपसर्ग नीचे दिये जाते है।

१. अइ ( अति ) सीमा से बाहर, उल्लंघन, उत्कर्ष, अतिशय
**अइगच्छइ**—सीमा से बाहर जाता है।
**अइसेए**— वह उत्कर्ष को प्राप्त करता है।

२. अहि (अधि) उपर, अधिकार, **अहिगच्छइ**–प्राप्त करता है, वह ऊपर जाता है, वह जानता है। **अहिकरेइ**–वह अधिकार का उपभोग करता है।

३. अणु (अनु) पीछे, समान, समीप, **अणुगच्छइ** वह पीछे अथवा समीप जाता है अथवा वह उनका अनुसरण करता है।

४ अहि (भि) (अभि) तरफ, पास में, बारम्बार
**अभिगच्छइ**—वह पास में अथवा बारम्बार जाता है।

५ अव, ओ (अव) नीचे, निश्चय, **अवतरइ**– वह नीचे उतरता है। **अवसेइ**– वह निश्चय करता है।

६. आ ( आ ) सीमा, उलटा, आना, अभिव्याप्ति, थोडा, **आगच्छइ**–वह आता है, **साएइ**-वह थोडा चखता है।
**आमोक्खं गच्छइ**—मोक्षपर्यन्त जाता है।

७. उद् (उत्) उपर, उदय, विशेष, **उप्पडइ**— वह ऊपर चढ़ता है, कूदता है। **उदेइ**— उदय लेता है।

८- उव, ओ, ऊ (उप)— पास में, समीप, **उवगच्छइ**—वह समीप जाता है।

९. णि (नि) आदेश नीचे, **णियुजइ**— वह आज्ञा देता है, **णिसीयइ**—वह नीचे बैठता है।

१०. परा (परा) उलटा, पीछे, **पराजयइ**—वह हारता है।

११. पडि ( प्रति ) सामने, उलटा, **पडिभासइ**— वह सामने बोलता है।

१२. प (प्र) आगे, प्रारम्भ, उत्कर्ष, **पगच्छइ**— वह आगे जाता है। वह जाना प्रारम्भ करता है। वह उत्कृष्ट गति करता है।

१३. वि (वि) विशेष, विरह, विहार, **विकरेइ**— वह विकृत करता है। **विसिलिसइ**— वह वियोग पाता है या वियुक्त होता है। **विहरइ**— वह विहार करता है।

१४. णिर ( निर् ) बिना, बाहर, दूर, **णिगच्छइ**— वह बाहर निकलता है। **णिक्खिवइ**— वह दूर फेकता है।

१५. दुर (दुर्) बुरी तरह, कठिनाई से, **दुक्करेइ**—वह कठिनाई से या बुरी तरह करता है। **दुस्साहइ**— वह कठिनाई से सिद्ध करता है।

१६. सं ( सम् ) साथ में, संगति, संहार, अच्छी तरह, **संगच्छन्ति**—वे इकट्ठे होते हैं, संगत होते हैं, **संहरइ**—वह संहार करता है या समेटता है। **संगच्छन्ति**—अच्छी तरह जाते है।



# अभ्यास—७.

## नाम विभक्ति

### * स्त्रीलिंग के प्रत्यय

| | एकवचन | बहुवचन |
|---|---|---|
| प्र. | ० | ०, ओ, उ |
| द्वि. | म् | ०, ओ, उ |
| तृ. | अ, आ, इ, ए, | हि, हिं, हिँ |
| पं. | त्तो, ओ, उ, हिन्तो, अ, आ, इ, ए. | त्तो, ओ, उ, हिन्तो, सुन्तो |

* स्त्रीलिंग बोधक आप् और ईप् प्रत्यय प्राकृत मे प्राय सस्कृत के समान ही होते है, और जहा कही कुछ भिन्नता होती है उसे आगे कहा जाता है—

१. अणादि प्रत्यय निमित्त ई (ङी) सस्कृत मे जो नित्य होती है वह प्राकृत मे विकल्प से होती है और पक्ष मे आ होता है जैसे कि पासवी, पासवा।

२. अजाति वाचक स्त्रीलिंग मे विशेषण से संस्कृत मे ईकार नही होता है. परन्तु प्राकृत मे विकल्प से ईकार होता है। जैसे कि— नीली, नीला, हसमाणी, हसमाणा, इमी, इमा।

३. प्रथमा और द्वितीया के एकवचन और षष्ठी के बहुवचन को छोडकर विभक्ति प्रत्ययो के योग मे किं, यत् और तत् शब्द से स्त्रीलिंग मे ई विकल्प से होता है, जो संस्कृत मे नही होता है जैसे कि— कीओ, काओ इत्यादि।

४. छाया और हरिद्रा शब्द से प्राकृत भाषा मे दीर्घ ईकार विकल्प से होता है, जो सस्कृत मे नही होता है जैसे कि—छाही, छाहा, हलद्दी, हलद्दा।

५. गो शब्द को स्त्रीलिंग मे गावी और गाई— ये आदेश होते हैं।

| | | |
|---|---|---|
| ष. | अ, आ, इ, ए. | ण, णं |
| स. | ,, ,, ,, ,, | सु, सुं |
| सं. | ० | ०, ओ, उ |

१. विभक्ति प्रत्ययों के पूर्व स्त्रीलिंग शब्दों के अन्त्य ह्रस्व को दीर्घ हो जाता है।

२. द्वितीया के एकवचन म् के पूर्व में स्त्री-लिंग मे अन्त्य दीर्घ को ह्रस्व हो जाता है।

३. आकारान्त स्त्रीलिग नाम ( प्रातिपदिक ) से तृतीया, पंचमी, षष्ठी और सप्तमी के एकवचन में आ प्रत्यय नही होता है।

४. सम्वोधन के एकवचन में स्त्रीलिंग शब्दों के अन्त्य 'आ' को विकल्प से 'ए' 'इ' और उ को विकल्प से दीर्घ और ई तथा ऊ को नित्य ह्रस्व होता है।

५. ईकारान्त स्त्रीलिंग शब्दो से प्रथमा विभक्ति के दोनों वचनों से और द्वितीया के वहुवचन में एक 'आ' प्रत्यय अधिक लग जाता है।

## उदाहरण— माला शब्द के रूप

| | एकवचन | बहुवचन |
|---|---|---|
| प्र. | माला | मालाओ, मालाउ, माला |
| द्वि. | मालं | ,, ,, ,, |
| तृ. | मालाअ, मालाइ, मालाए | मालाहि, मालाहिं, मालाहिँ |

| | | |
|---|---|---|
| पं. | मालाअ, मालाइ, मालाए, मालत्तो, मालाओ, मालाउ, मालाहितो | मालत्तो, मालाओ, मालाउ, मालाहिन्तो, मालासुन्तो |
| ष. | मालाअ, मालाइ, मालाए | मालाण, मालाणं |
| स. | ,, ,, ,, | मालासु, मालासुं |
| सं. | हे माले, माला | मालाओ, मालाउ, माला |

आकारान्त स्त्रीलिंग सभी शब्द माला के समान होते हैं।

## बुद्धि शब्द के रूप

| | एकवचन | बहुवचन |
|---|---|---|
| प्र. | बुद्धी | बुद्धीओ, बुद्धीउ, बुद्धी |
| द्वि. | बुद्धिं | ,, ,, ,, |
| तृ. | बुद्धीअ, बुद्धीइ, बुद्धीआ, बुद्धीए | बुद्धीहि, बुद्धीहिं, बुद्धीहिँ |
| पं. | बुद्धीअ, बुद्धीआ, बुद्धीइ, बुद्धीए, बुद्धित्तो, बुद्धीओ, बुद्धीउ बुद्धीहिन्तो | बुद्धित्तो बुद्धीओ, बुद्धीउ, बुद्धीहिन्तो, बुद्धीसुन्तो |
| ष. | बुद्धीअ· बुद्धीआ· बुद्धीइ बुद्धीए | बुद्धीण, बुद्धीणं |
| स. | बुद्धीअ, बुद्धीआ, बुद्धीइ, बुद्धीए | बुद्धीसु, बुद्धीसुं |
| सं. | हे बुद्धी बुद्धि | बुद्धीओ, बुद्धीउ, बुद्धी. |

इसी तरह धेनु आदि उकारान्त शब्दो के रूप जानना चाहिये। दीर्घ ऊकारान्त चमू आदि शब्दों के रूप धेनु शब्द के समान जानना चाहिये, परन्तु संबोधन के एकवचन में दीर्घ को ह्रस्व हो जाता है।

## वाणी शब्द के रूप

| | एकवचन | बहुवचन |
|---|---|---|
| प्र. | वाणी, वाणीआ | वाणीओ, वाणीउ, वाणीआ, वाणी |
| द्वि. | वाणिं | ,, ,, |

तृतीया विभक्ति से बुद्धि के समान रूप जानना चाहिये।

| | | |
|---|---|---|
| सं. | हे वाणि | वाणीओ, वाणीउ, वाणीआ, वाणी. |

### शब्द ( स्त्रीलिंग )

| | |
|---|---|
| **वणिआ** (वनिता) स्त्री | **बुद्धि** (बुद्धि) मति |
| **माला** (माला) फूलों की माला | **इत्थी** ( स्त्री ) स्त्री |
| **छुहा** ( क्षुधा ) भूख | **णीइ** (नीति) न्यायमार्ग, नीति |
| **पिवासा** ( पिपासा ) प्यास | **रीइ** (रीति) प्रकार, आचार |
| **परिक्खा** (परीक्षा) परीक्षा | **मुत्ति** (मुक्ति) मोक्ष, कल्याण |
| **परिसा** (परिषद्) परिषद्, सभा | **धिइ** (धृति) धीरज |
| **खमा** (क्षमा) सहनशीलता | **दिट्ठि** (दृष्टि) दृष्टि, नजर |
| **किवा** (कृपा) कृपा, मेहरवानी | **पीइ** ( प्रीति ) प्रेम |
| **सभा** (सभा) परिषद्, सभा | **आवत्ति** (आवृत्ति) पुनरावर्तन |
| **गाहा** ( गाथा ) श्लोक | **चमू** (चमू) सैन्य, लश्कर |
| **देवी** (देवी) देवांगना | **सुहुम** (सूक्ष्म) बारीक, सूक्ष्म |

## धातु

धर (धृ) धारण करना — साह (साध्) साधन करना
सह — सहन करना — आ+गच्छ (आ+गम्) आना



### हिन्दी में अनुवाद करो

### वाक्य

१. वणिआ सिरम्मि मालं धरेइ। २. मुणी छुहं पिवासं वा सहेइ। ३. पंडिओ बुद्धीअ परिक्खं कुणइ। ४. देवीओ इत्थीणं परिसाए चिट्ठन्ति। ५. जिणाणं वाणीआ जणाणं हिअं पकरेइ। ६. कुसलो खमाए कोहं जयइ। ७. णीईए रीई जणं मुत्तीआ मग्गं णेइ। ८. धिई लोहस्स वित्थरं णासवइ। ९. गुरूणं किवा सिस्साण हिअं साहेइ। १०. तुमं सुहुमाए दिट्ठीए कज्जं कुणसि। ११. अम्हे गुरूहिं सह पीईए वसामो। १२. तुब्भे परिसासु धम्मं वयह। १३ मुणओ सभाए णीईअ बोह कुणन्ति १४. उत्तराज्झयणम्मि गाहाओ अत्थि। १५. धिइत्तो मणम्मि पमोओ हवइ। १६. तुब्भे सत्थस्स आवत्ति कुणह। १७. पलायो पाउरणं धरेइ।



### प्राकृत में अनुवाद करो

१. हम बुद्धि से शास्त्र जानते हैं। २. स्त्रियां धीरता से काम करती है। ३. तीर्थंकर की वाणी न्याय का मार्ग बतलाती है। ४. गुरु का प्रेम शास्त्र का बोध कराता है। ५. शास्त्र की

शैनी सूक्ष्म दृष्टि बताती है । ६. राजा की नीति मनुष्यों को सुख देती है। ७. नीति का ज्ञान हृदय को पवित्र करता है। ८. तीर्थंकर की कृपा जनता का हित करती है। ९. मनुष्य क्षमा से सदा विजय पाता है । १०. तुम शास्त्र की गाथाओं को पढ़ते हो। ११. हम सभा में उपदेश श्रवण करते हैं। १२. सभा में स्त्रियां भी आती है । १३. भूख और प्यास मन को संतप्त करती है।



## अभ्यास—८वां.

### ( धातुविभक्ति )

### × आज्ञार्थ और विध्यर्थकाल के प्रत्यय

| | एकवचन | बहुवचन |
|---|---|---|
| प्र० | उ० | न्तु |
| म० | सु, हि | ह |
| उ० | मु | मो. |

× प्राकृत मे आज्ञार्थ तथा विध्यर्थ मे इतना ही अन्तर है कि आज्ञार्थ मे विकल्प मे ज्ज प्रत्यय लगता है, और उसके बदले विध्यर्थ मे ज्जइ प्रत्यय लगता है। उदाहरण — आज्ञार्थ मे गच्छिज्ज, विध्यर्थ में गच्छिज्जइ ।

१. अकारान्त धातु से मध्यमपुरुष के एकवचन के प्रत्यय सु और हि के स्थान में विकल्प से एज्जसु, एज्जहि, एज्जे और लुक् आदेश होता है ।

## उदाहरण– गच्छ (गम्) धातु के रूप

| | एकवचन | बहुवचन |
|---|---|---|
| प्र० | गच्छउ | गच्छन्तु |
| म० | गच्छसु, गच्छहि, ×गच्छेज्जसु, गच्छेज्जहि, गच्छेज्जे, गच्छ | गच्छह |
| उ० | गच्छमु, +गच्छामु, गच्छिमु. | गच्छमो, गच्छामो, गच्छिमो |

एकार पक्ष में गच्छेउ इत्यादि.

## हो (भू) धातु के रूप

| | ए. व. | ब. व. |
|---|---|---|
| प्र. | होउ | होन्तु |
| म. | होसु, होहि | होह |
| उ. | होमु | होमो |

+ पूर्व स्वर के लोप के लिये नियमावली का छट्ठा नियम देखिये ।

× आकार तथा इकार के लिये दूसरे अभ्यास का पांचवां नियम देखिये ।

## णयन्त कृ धातु के रूप

| | ए. व. | ब. व. |
|---|---|---|
| प्र. | कारउ | कारन्तु |
| म. | कारसु, कारहि | कारह |
| उ. | कारमु | कारमो |

पक्ष में— कारेउ, कारवेउ, कारवेउ इत्यादि।

## भमाड ( भ्रम् + णि ) के रूप

| | ए. व. | ब. व. |
|---|---|---|
| प्र. | भमाडउ | भमाडन्तु |
| म. | भमाडसु, भमाडहि | भमाडह |
| उ. | भमाडमु | भमाडमो |

एकारपक्ष में – भमाडेइउ इत्यादि।

आदेशाभाव पक्ष में – भामइ इत्यादि।

शब्द पुलिङ्ग )

मयण ( मदन ) मदन, काम विकार

ताअ ( तात ) जनक, पिता

भूवइ ( भूपति ) राजा

सज्झाय ( स्वाध्याय) पुनरावर्तन, स्वाध्याय

उवस्सय ( उपाश्रय ) धर्म–स्थानक

दोस (दोष ) अवगुण

विणेअ (विनेय) विनीत शिष्य

संतोस ( संतोष ) तृष्णा का अभाव

अज्झवसाअ ( अध्यवसाय ) परिणाम का भाव

## नपुंसकलिंग

**अंतरजल** — अन्दर का बल, मानसिक बल
**पभाअ** (प्रभात) प्रात काल
**सामाइअ** (सामायिक) सामायिक व्रत
**सुत्त** ( सूत्र ) आगम सिद्धान्त
**कल्लाण** (कल्याण) श्रेय, मोक्ष
**अज्जव** (आर्जव) मृदुता
**अइस्सरिअ** ( ऐश्वर्य ) पराक्रम
**कइअव** ( कैतव ) कपट
**माण** ( मान ) अभिमान

## विशेषण

**तरुण** (तरुण) जवान, नया
**सावज्झ** (सावद्य) दोप सहित
**सुह** (शुभ) शुभ, श्रेष्ठ
**असुद्ध** (अशुद्ध) अशुद्ध

## अव्यय

**सीग्घं** ( शीघ्रं ) जल्दी
**वि** ( अपि ) भी
**मा** ( मा ) नही, निषेध
**त्ति** (इति) समाप्ति, इस प्रकार

## धातु

**परिहर** (परि+हृ) त्यागना, दूर करना, परिहार करना
**सिक्ख** (शिक्ष्) सीखना
**पवड्ढ** ( दे० ) सोना, शयन करना
**गण्ह** ( ग्रह् ) ग्रहण करना, लेना
**चय** ( त्यज् ) छोड़ना, त्यागना
**प+णव** (प्र+नम्) प्रणाम करना

**वाक्य—**

**हिन्दी में अनुवाद करो**

१. तरुणा अन्तरबलेण मयणं जयन्तु। २. सिसवो पभायम्मि ताअं पणवन्तु। ३. तुब्भे सामाइअं कुणेह। ४. भूवइणो णीईए जणाणं हिअं साहन्तु। ५. सिस्सो गुरूणो विणयं कुणउ। ६. तुमं सीग्घं सज्झायं कुणसु। ७. तुमं विणय मा चयहि। ८. तुब्भे सावज्जमसच्चं वा मा वयह। ९. उवस्सयम्मि असुद्धेहिं वत्थेहि मा आगच्छह। १०. तुमं दोसे चयेज्जसु गुणे गण्हेज्जहि। ११. खमाइ कोहं सीग्घ परिहर। १२. उवज्झाओ विणेआ सुत्त सिखावेउ। १३. सत्तूणं वि कल्लाणं होउ त्ति इच्छामि। १४. विणएणमज्जवेण वा माणं णासवन्तु। १५. हियअम्मि संतोसं धरेह। १६. अहं लोहं ण कुणमु। १७. वयं सुद्धेणमज्झवसाएणं हियअसुद्धि कुणामो। १८. तुमं उवस्सयम्मि मा पवड्ढहि।

**प्राकृत में अनुवाद करो**

१. तुम सूत्र का अर्थ पढ़ाओ। २. हम स्वाध्याय करें। ३. श्रेष्ठजन मोक्ष को प्राप्त करे। ४. मुनि अशुद्ध वस्त्र न ले। ५. तुम शरीर की अशुद्धि दूर करो। ६. उपाश्रय में प्रातःकाल हमेशा आओ। ७. सामायिक में झूठ मत बोलो। ८. संतोष से लोभ को छोड़ो। ९. विनीत शिष्य अपने मनोवल से हृदय को शुद्ध करे। १०. सभा में बुद्धि की परीक्षा करो। ११. तुम भूख और प्यास को सहन करो। १२. न्याय मार्ग को कभी मत छोड़ो। १३. शुभ अध्यवसाय से मन पवित्र करो।

# अभ्यास—९ वां.

## ( नाम विभक्ति )

## ऋकारान्त शब्द

१. पुल्लिग में संस्कृत के सज्ञावाचक ऋकारान्त शब्द के अन्त्य ऋकार के स्थान में प्राकृत में उ और अर होता है जैसे कि— भातृ को भाउ, भाअर। पितृ को पिउ, पिअर इत्यादि रूप होते है।

२. पुल्लिग मे संस्कृत के गुणक्रियावाचक ऋकारान्त शब्दो के अन्त्य ऋकार को प्राकृत मे उ और आर होता है। जैसे कि—भर्तृ को भत्तु, भत्तार, कर्तृ को कत्तु, कत्तार इत्यादि।

३. द्वितीया के एकवचन में प्रत्ययों को जोड़ने पर ऋकारान्त शब्दो के ऋकार मात्र को अर या आर ही होते है परन्तु उ नही होता है।

४. इस रीति से बने हुए अरन्त तथा आरान्त पुल्लिग शब्दो के रूप जिण शब्द के समान होते है और उकारान्त पुल्लिग शब्दो के रूप गुरु शब्द के समान होते है केवल प्रथमा के एकवचन तथा सबोधन के एकवचन में नीचे लिखी हुई विशेषताये होती है—

( क ) प्रथमा के एकवचन के ओ प्रत्यय को आ होता है और उस प्रत्यय के लगाने पर शब्द के अन्त्य उकार का लोप हो जाता है। सम्बोधन के एकवचन में भी 'ओ' प्रत्यय के स्थान

में 'अ' प्रत्यय लगता है और उस प्रत्यय के लगाने पर उकार का लोप होता है।

( ख ) सम्बोधन के एकवचन में अर वाले शब्द के अन्त में 'ओ' प्रत्यय के बदले अनुस्वार लग जाता है।

## उदाहरण- पिउ तथा पिअर शब्द के रूप

**एकवचन—**

**प्र०** पिआ, पिअरो

**द्वि०** पिअरं

**स०** हे पिअरं, पिअ

शेष विभक्तियों के रूप उ पक्ष में गुरु शब्द के समान तथा अर पक्ष में जिण शब्द के समान होते है।

## कत्तु तथा कत्तार शब्द के रूप

**एकवचन**

**प्र०** कत्ता, कत्तारो

**द्वि०** कत्तारं

**सं०** हे कत्त, कत्तारा, कत्तार, कत्तारो.

शेष विभक्तियों के रूप उ पक्ष में गुरु शब्द के समान तथा आर पक्ष में जिण शब्द के समान होते हैं।

५. स्त्रीलिंग में—( क ) संस्कृत के स्वसृ, ननान्दृ, दुहितृ आदि शब्दों के अन्त्य ऋकार को आकार होता है, और उनके रूप माला शब्द के समान होते हैं।

(ख) जननी वाचक मातृ शब्द के अन्त्य ऋकार को आकार और इकार होता है और प्रथमा, द्वितीया तथा सबोधन के एकवचन को छोड़कर शेष प्रत्ययों के पर में रहते हुए उकार भी हो जाता है। उनके रूप आकारान्त, ह्रस्व इकारान्त तथा ह्रस्व उकारान्त स्त्रीलिंग शब्दों के समान होते है।

(ग) देवी वाचक मातृ शब्द के अन्त्य ऋकार को 'अरा' हो जाता है और उसका रूप माला शब्द के समान होता है।

## कुछ उपयोगी अव्यय

**मिव, पिव, विव, व्व, व, विअ, इव** — इवार्थक, तुल्य, सादृश्य

**चेअ, च्चेअ, च्चिअ, च्च, णइ** — निश्चय, निर्धारण

**किर, इर, हिर, किल**—संभावना, निश्चय

**एवकसरिअं, भगिति, एण्हि एताहे** — सम्प्रति के अर्थ में

**बाहिं, बाहिर**— वाहर अर्थ में

**अज्ज** ( अद्य ) आज

**कहं** ( कथं ) कैसे, किस प्रकार

**अण्णहा, इतरहा** — अन्यथा, नहीं तो

**चे** ( चेत् ) यदि, तो

**अलाहि, अलं, माइं, मा, अण, णाइं, अकासि** — निषेध अर्थ में नहीं के अर्थ में

**मोरउल्ला**— व्यर्थ

**दर** — ईषत्, थोड़ा

**किणो**— प्रश्न के अर्थ में

**पि, वि**— भी

**सणिअं** ( शनैः ) धीरे-धीरे

**मणिअं** ( मनाक् ) थोड़ा

**इत्थं, एवं**— इस प्रकार

**पुण** ( पुनः ) फिर से

**किन्तु**— परन्तु

## शब्द

**पिअर, पिउ** ( पितृ ) पिता, बाप

**पुत्त** ( पुत्र ) पुत्र

**ईसर** (ईश्वर ) प्रभु

**लोअ** ( लोक ) दुनिया

**कत्तु, कत्तार** ( कर्तृ ) करने वाला

**जीव** ( जीव ) आत्मा, चेतन

**भाउ, भाअर** ( भ्रातृ ) भाई

**बल** (बल) सैन्य, बल, शक्ति

**माआ, माउ, माइ** ( मातृ )- माता, जननी

**उच्छंग** ( उत्संग ) गोद

**जामाउ, जामाअर** (जामातृ) जमाई

**देवर** (देवर) देवर, पति का भाई

**माअरा** (मातृ) माता, देवी

**अण्णी** (दे०) देवरानी, ननद

**भाउजाया, भाउज्जा** ( भ्रातृ-जाया) भाभी

**गिह** (गृह ) घर, मंदिर

**णणंदा** ( ननान्दृ ) ननद

**खेअ** (खेद ) विषाद, दुःख

**णत्तुअ** (नप्तृक) दौहित्र, नाती

**भत्तिज्जअ** (भ्रातृज ) भतीजा

**धूया** ( पुत्री ) पुत्री

**भगिणी** ( भगिनी ) बहिन

**पिउत्था, पिउसिआ** ( पितृ-ष्वसा) फूफी, बुआ

## धातु

**जुज्झ** (युध्) युद्ध करना

**णत्थि** (नास्ति) नहीं है

**कीड** ( क्रीड् ) खेलना, क्रीडा करना

## विशेषण

**मियावइ** ( मृगावती ) राजा उदयन की माता

**उदायण** (उदयन ) महावीर स्वामी के समय में कौशाम्बी का राजा

**जयंती**–राजा उदायन की फूफी महावीर स्वामी की श्राविका

**चेडग** (चेटक) विशाला नगरी के राजा, महावीर के मामा

**सहस्साणीय** (सहस्रानीक)- उदायन का दादा

**सयाणीय** (शतानीक) उदायन के पिता



**हिन्दी में अनुवाद करो**

## वाक्य

१. पिआ पुत्तं पीईए रमावेइ। २. पिउणा सह पुत्तो कीडइ। ३. णत्थि ईसरो लोअस्स कत्तारो । ४. जीवो कम्माणं कत्ता अत्थि । ५. भाअराणं बलेणं णिवो जुज्झइ । ६. माआए उच्छंगे बालो चिट्ठइ । ७. माआओ पुत्तम्मि मिव जामायरम्मि वि पीइं धरन्ति । ८. देवरो भाउजायाए सह किलेसं कुणइ । ९. अलाहि माअराए सह किलेसेण । १० एवं पुण किणो कुणसि । ११. अहुणा चेअ पिउस्स गिहे गच्छइ । १२. एत्ताहे चिअ णणंदा आगच्छइ । १३. मोरउल्ला खेअं मा कुणसु । १४. माअराओ गिहत्तो बाहिं गच्छन्ति । १५. मियावईए हिर जयंती णणंदा। १६. उदायणो चेडगस्स णत्तुओ जयन्तीए किल भत्तिज्जओ अत्थि । १७. जयंती सहस्साणीयस्स धूया, सयाणीयस्स भगिणी, उदायणस्स पिउत्था अत्थि । १८. मियावई जयन्तीए भाउज्जा हवइ । १९. अण्णोए सह णाहं किलेसं कुणामि ।

**प्राकृत में अनुवाद करो।**

१. हम लोग अभी जाते है। २. पिता पुत्र को आज सिखाता है। ३. माताएं लड़कों को क्या सीखाती है। ४. तुम भाइयों के साथ क्लेश मत करो। ५. भाई सुख देने वाले होते है। ६. हम इस रीति से सामायिक करते हैं। ७. अन्यथा लड़के विनय नहीं कर सकते हैं। ८. हम अभी ही आ जाय तो? ९. लड़का फूफी के घर जाता है। १०. क्या दुनिया का कर्त्ता है? ११. चेटक राजा के सैनिक लड़ाई करते हैं। १२. क्षत्रिय ब्राह्मणों के साथ युद्ध न करे। १३. परन्तु नीति के मार्ग में सदा रहो। १४. घर के बाहर जाता है। १५. नौकर भाई के पुत्र को खेलाता है। १६. भाई की स्त्रियां ननद का विनय करती है। १७. देवर भाभी को नमस्कार करता है।



# अभ्यास—१०.

## कुछ कृदन्त प्रत्यय

१. दो क्रियाओं में पूर्वापर सम्बन्ध बतलाने के लिये पूर्व-कालिक क्रियावाचक धातु के सम्बन्धार्थकृदन्त बनाने मे सस्कृत में जैसे क्त्वा प्रत्यय लगता है, उसी प्रकार प्राकृत में उसके बदले उं, इअ, ऊण, ऊणं, उआण उआणं—ये प्रत्यय लगते है। और

कही पर तुं, तूण, तूणं, तुआण, तुआणं—ये प्रत्यय होते हैं जैसे कि— * नेउं, नेइअ, नेऊण, नेऊणं, नेउआण, नेउआण।

२. किसी भी धातु से उं प्रत्यय और कही पर तुं प्रत्यय जोड़ने से हेत्वर्थ कृदन्त होता है जसे कि–' सोउ '+

३. ऊपर कहे हुए क्त्वा, तुम् तथा तव्य,× स्थानीय प्रत्ययों के पूर्व में धातु के अन्त्य अकार को 'इ' और 'ए' हो जाता है जैसे कि—पढिऊग, पढेऊण (पठित्वा), पढिउ, पढेउ (पठितुं), पढिअव्व, पढेअव्व (पठितव्यम्)।

४. धातु के 'न्त' और 'माण' प्रत्यय लगाने से वर्तमान कृदन्त होता है। यदि स्त्रीलिग बनाना हो तो ई, न्ती, न्ता, माणी माणा प्रत्यय लगते है। जैसे—गच्छन्तो, गच्छमाणो (गच्छन्), गच्छाई, गच्छन्ती, गच्छमाणी (गच्छन्ती) एकार पक्ष में गच्छे-न्तो● इत्यादि रूप होते है।

---

१. * क्त्वा और तुं की गणना अव्यय मे है, इसलिये तदन्त से विभक्ति नही होती है।

२. + गुण के लिये चौथे पाठ का दूसरा नियम देखो।

३. × तव्य, अनीय इत्यादि भाव प्रत्यय सस्कृत नियम प्रमाण से होते है।

४. ● एकार के लिये दूसरे पाठ का तीसरा नियम देखो।

५. निम्नलिखित आदेश, धातुओं से क्त्वा, तुं और तव्य प्रत्ययों के योग में ही होते हैं। कृ को का, दृश् को दट्ठ, ग्रह् को घेत्, वच् को वोत्; और रुद् भुज् और मुच् के अन्त्य वर्ण को त् होता है। जैसे कि– घेत्तूणं, घेत्तु, घेत्तव्वं, वोत्तूणं, भोत्तूण, मोत्तूण, दट्ठूण, काऊणं इत्यादि।



## धातु

**णि+यच्छ** (नि+यम्) नियम में लेना

**प+वत्त** (प्र+वृत्) प्रवृत होना

**आ+यर** (आ+चर्) आचरण करना, अनुष्ठान करना

**प+या** (प्र+या) प्रयाण करना

**वांछ** (वाञ्छ्) इच्छा करना

**मुअ** (मुच्) छोड़ना

**पास** (दृश्) देखना

**रुव, रोव** (रुद्) रोना

**सद्+दह** (श्रद्+धा) श्रद्धा करना, आस्था रखना

**झा** (ध्यै) ध्यान करना, चिन्तन करना

**कुप्प** (कुप्) कोप करना, क्रोध करना

**खल** (स्खल) ठेस लगना, फिसलना

**लंब** (लम्ब्) लंबा करना, लम्बा होना, नीचे करना

**अज्ज** (अर्ज्) इकट्ठा करना उपार्जन करना

### शब्द

**सज्जण पु.** (सज्जन) श्रेष्ठ मनुष्य

**अब्भुदअ पु.** (अभ्युदय) उदय होना, बढ़ना

**इन्दिअ न.** (इन्द्रिय) चक्षु आदि इन्द्रिय

**तत्त न.** (तत्त्व) पदार्थ, सार

**सुकइ पु.** (सुकृति) पुण्यात्मा भाग्यशाली

**परमत्थ पु,** (परमार्थ) परोपकार

**परलोअ पु.** (परलोक) दूसरा लोक

**सिणाण न.** (स्नान) स्नान

**फल न.** (फल) फल

**हत्थ पु** (हस्त) हाथ

**परएस पु,** (परदेश) देशावर

**सुवण्ण न.** (सुवर्ण) सोना

**मुद्दिआ स्त्री.** (मुद्रिका) मोहर अंगुठी

**सुबुद्धि स्त्री.** (सुबुद्धि) सुबुद्धि, अच्छी बुद्धि

**पायस न.** (पायस) दूधपाक

**पणीअ न.** (प्रणीत) सरस

**भोअण न.** (भोजन) भोजन

**सगास पु,** (सकाश) पास, नजदीक

**पड्डुय पु.** (दे०) भैंसा

**पद्धर त्रि.** (दे०) सीधा

**पयडि त्रि.** (दे०) मार्ग, रास्ता

**पऊढ न.** (दे०) घर, मकान

**बाला स्त्री.** (बाला) बालिका, लड़की

**मेह पु.** (मेघ) बादल

**आवत्ति स्त्री.** (आपत्ति) विपत्ति, संकट

**धीर पु.** (धीर) धैर्यवान पुरुष

**अट्टज्झाण न.** (आर्त्तध्यान) बुरा ध्यान, बुरा विचार

**गिहिणी स्त्री** (गृहिणी) गृहिणी

**पइ पु.** (पति) स्वामी

**पमाअ पु.** (प्रमाद) आलस्य

**पअ न.** (पद) पैर

**अंग न.** (अङ्ग) आचारांगादि सूत्र, शरीर के अवयव

**उवंग न.** (उपाङ्ग) अगुली आदि, उववाइ आदि सूत्र

**वागरण न.** (व्याकरण) व्याकरण, भाषा शास्त्र

**कव्व न.** (काव्य) कविता

**साला स्त्री.** (शाला) पाठशाला

**कसाअ पु.** (कषाय) क्रोधादि कषाय

### हिन्दी में अनुवाद करो

### वाक्य

१. सज्जणा लोअस्स अब्भुदअं काउं पवत्तन्ते। २. सुकइणो परमत्थं कुणन्ता परलोअस्स कज्जं साहन्ति। ३. सिणाण काऊण भोअणं कुणइ। ४. सामाइअमायरिअ बाहिं गच्छइ। ५. हत्थम्मि फलं घेत्तूण परएसं पयाइ। ६. सुवण्णस्स मुद्दिअं घेत्तुं बालो कर लंबावेइ। ७. साहुस्स वअणाइं सुबुद्धिए घेत्तव्वाइं। ८. बालो माअरं वोत्तुमिच्छइ। ९. पायसं भोत्तूणमोअणं भोत्तुं वांछइ। १०. साहुणा सया पणीअं पणीअं भोअणं ण कायव्व। ११. जिणो कम्माणि मोत्तूण मोक्खं गच्छइ। १२. कसाअं मोत्तुं इंदिआणि नियच्छइ। १३. धम्मस्स फल सुह दट्ठूण तत्तं सद्दहइ। १४. भोअण कुणन्ती बाला मेहं दट्ठुं बाहिरं गच्छइ। १५. आवत्तीएवि णरेहि ण रोत्तव्वं। १६. अट्टज्झाणं झाएमाणी गिहिणी पइं कुप्पन्ती चिट्ठइ। १७. पमाएणं गच्छई इत्थी पए पए खलइ। १८. अगं पढिऊण उवंगं पढेउं पवत्तइ। १९. पडुओ पद्धराए पयडिए पऊढमागच्छइ।

### प्राकृत में अनुवाद करो

१. भव्य जन धर्म का आचरण कर के मोक्ष में जाते हैं। २. पिता पुत्रों को पढाना चाहता है। ३. उपाध्याय शास्त्र का अर्थ कहना चाहता है। ४. गांव जाता हुआ मनुष्य रास्ते में खड़ा है। ५. पिता को देखता हुआ लड़का मार्ग में घूमता

है। ६. मुनिजन भव्यजनों को ज्ञान देने के लिये गांव में रहते हैं। ७. भोजन करता हुआ बालक समय बिताता है। ८. तुम्हें शास्त्र का अर्थ ग्रहण करना चाहिये। ९. पति के ऊपर नाराज होती हुई स्त्री घर का काम करती है। १०. व्यापारी धन को एकत्र करने के लिये उद्यम करते है। ११. मैं गुरु के पास व्याकरण पढ़कर काव्य पढ़ता हूं। १२. तुम गांव में जाकर बाहर आओ। १३. पुत्र को क्रीड़ा कराने के लिये पिता वन में जाता है। १४. हम व्याख्यान सुनकर मन को प्रसन्न करते है। १५. असत्य मार्ग को छोड़कर सत्य मार्ग को ग्रहण करता है। १६. तुम सभा में बोलना चाहते हो।



# अभ्यास—११.

## ( नाम विभक्ति)

## × अन्नन्त शब्दों के रूप

१. संस्कृत में जिसके अन्त में अन् है, ऐसे ब्रह्मन्, आत्मन्, राजन् आदि शब्दों के अन्त्य के अन् को प्राकृत में आण आदेश विकल्प से हो जाता है। उनके रूप जिण शब्द के समान होते

× जब कि प्राकृत मे अन्त्य व्यजन का लोप होता है अथवा अन्त्य मे स्वर मिलाते है इसलिये कोई शब्द व्यंजनान्त रहने नही पाता है, तो भी साध्यमान दशा की अपेक्षा से यहा अन्नन्तता ग्रहण करनी चाहिये।

है। आण आदेश नहीं होता है, तो अन्त्य व्यञ्जन का लोप होकर वे शब्द अकारान्त बन जाते है। उनसे अकारान्त पुल्लिग के ओ आदि सभी प्रत्यय लगते हैं। इसलिए जिण शब्द के समान ही उनके रूप बनते है, परन्तु कुछ अधिक प्रत्यय लगते हैं वे नीचे लिखे गये है:—

## अधिक प्रत्यय

| | एकवचन | बहुवचन |
|---|---|---|
| प्र. | आ | णो |
| द्वि. | णं | णो |
| तृ. | णा | × |
| पं. | णो | × |
| ष. | णो | × |
| स. | × | × |
| सं. | आ | णो |

२. (प्रथमा द्वितीया और पंचमी के) णो प्रत्यय के पूर्व में बम्ह आदि शब्दों के अन्त्य अ को आ हो जाता है।

## बम्ह (ब्रह्मन्) शब्दोंके अधिक रूप

| | | |
|---|---|---|
| प्र. | बम्हा | बम्हाणो |
| द्वि. | बम्हणं | बम्हाणो |
| तृ. | बम्हणा | × |
| पं. | बम्हाणो | × |
| ष. | बम्हणो | × |
| स. | × | × |
| सं. | बम्हा | बम्हाणो |

नोट—बम्ह तथा बम्हाण के रूप जिण शब्द के समान भी होते है। जुव, जुवाण आदि संस्कृत के अनन्त शब्दों के रूप बम्ह, बम्हाण के समान होते है।

( ३ ) आत्मन् शब्द से तृतीया के एकवचन में णिआ तथा णइआ प्रत्यय अधिक होते है।

## अप्प* तथा अत्त* ( आत्मन् ) शब्दों के अधिक रूप

| | एकवचन | बहुवचन |
|---|---|---|
| प्र. | अप्पा, अत्ता | अप्पाणो, अत्ताणो |
| द्वि. | अप्पणं, अत्तणं | अप्पाणो, अत्ताणो |
| तृ. | अप्पणा, अप्पणिआ, अप्पणइआ, अत्तणा, अत्तणिआ, अत्तणइआ, | × |
| प. | अप्पाणो, अत्ताणो | × |
| ष. | अप्पणो, अत्तणो | |
| स. | × | × |
| सं. | अप्पा, अत्ता | अप्पाणो, अत्ताणो. |

नोट—अप्प, अत्त, अप्पाण और अत्ताण के रूप जिण शब्द के समान भी होते है।

---

* आत्मन् शब्द के त्म को विकल्प से प्प और नियमावली के दसवें नियमानुसार ह्रस्व हो जाता है। पक्ष मे म् को लोप और अवशिष्ट त को द्वित्व होता है।

(४) [ क ] णो, णा, णं और म्मि के पूर्व में राजन् शब्द को 'राइ' ऐसा आदेश विकल्प से हो जाता है।

[ ख ] तृतीया के 'णा' और पंचमी, षष्ठी के 'णो' के पूर्व में राजन् शब्द को विकल्प से 'रण्' ऐसा आदेश होता है।

[ ग ] तृतीया, पचमी, षष्ठी और सप्तमी के बहुवचन के पूर्व में राजन् शब्द को 'राई' यह आदेश विकल्प से होता है।

## राअ (राजन्) शब्दों के अधिक रूप

| | एकवचन | बहुवचन |
|---|---|---|
| प्र. | राआ | राइणो, राआणो |
| द्वि. | राइणं | राइणो, राआणो |
| तृ. | राइणा, रण्णा, राअणा | राईहि, राईहिं, राईहिँ |
| पं. | राइणो, रण्णो, राआणो | राईहिन्तो, राईसुन्तो, राइत्तो, राईओ, राईउ |
| ष. | राइणो, रण्णो, राअणो | राईणं, राइणं, राईण, राइण |
| स. | राइम्मि | राईसु, राईसुं |
| सं. | × | राइणो, राआणो |

नोट—राअ, राआण शब्दों के रूप जिण शब्द के समान भी होते हैं।

× शौरसेनी भाषा मे राअ होता है।

( ५ ) अनन्त शब्दो को छोड़कर व्यंजनान्त शब्दों के अन्त व्यंजन के लोप होने पर पीछे जो स्वर बच जाता है, उसके अनुसार उन-२ लिङ्गों के रूप बतलाये हुए स्वरान्त विभक्ति के नियमानुसार होते है । इसके लिये कोई विशेष नियम नही है .

( ६ ) कितने लोगों के मत मे भवत् और भगवत् शब्द के अन्त तकार को संबोधन के एकवचन में अनुस्वार होता है। हे भवं, भयवं । हेमचन्द्राचार्य के मत में शौरशेनी भाषा का यह नियम है ।

## शब्द

**जुव, जुवाण** (युवन्) पु. युवक पुरुष

**अद्ध, अद्धाण** (अध्वन्) पु. मार्ग

**अप्प, अत्त, अप्पाण** (आत्मन्) पु आत्मा

**सिक्खा** (शिक्षा स्त्री शिक्षा

**गाव, गावाण** ( ग्रावन् ) पु. पत्थर

**मुद्ध, मुद्धाण** ( मूर्द्धन् ) पु० मस्तक

**णीरअ** ( नीरजः ) वि. निर्मल

**उच्छ, उच्छाण** ( उक्षन् ) पु० बैल

**राअ, राआण** ( राजन् ) पु. राजा

**पसाअ** (प्रसाद) पु. कृपा

**दीण** (दीन) वि. गरीब

**स—साण** (श्वन्) पु. कुत्ता

**तडाअ** ( तडाग ) पु. तलाब

**आएस** ( आदेश ) पु आज्ञा

**अणाह** (अनाथ) वि. जिसका कोई सहायक न हो

**ठिअ** ( स्थित) वि. ठहरा हुआ

**सेणिअ** ( श्रेणिक ) पु. एक राजा का नाम

**पव्वअ** ( पर्वत ) न. पहाड

**उज्जाण** (उद्यान) न. बगीचा

**इल्ल** ( दे. ) पु. चपरासी

**इरमंदिर** ( दे. ) पु. ऊँट

**पूस, पूसाण** (पूषन्) पु. सूर्य

**पआस** (प्रकाश) **पु.** प्रकाश

**अंधआर** (अंधकार) पु. अंधेरा

**उज्जोअ** ( उद्योत) पु. प्रकाश

**वणप्फइ** (वनस्पति) पु. औषधि, वृक्ष-लता आदि

**समत्थ** (समर्थ ) वि. समर्थ

**पर** ( पर ) वि. अन्य

**परोप्पर** ( परस्पर ) अ. परस्पर

**हेट्ठं** (अधः) अ. नीचे

**जाव** (यावत्) अ. जब तक

**ताव** (तावत्) अ. तब तक

**पाअ** ( पाद ) पु. पैर, चरण

**अवयासिणी** (दे.) स्त्री. नाक की रस्सी

**ईस** ( दे. ) न. खीला, खूंटा

## धातु

**उव+एस** ( उप+दिश् ) उपदेश देना

**वि+सिलेस** ( वि+श्लिष् ) अलग करना

**णि+ओअ** (नि+युज्) जोड़ना

**चिंत** ( चित् ) विचार करना

**अच्छ** ( आस् ) बैठना

**पूस** ( पुष् ) पोषण करना

**परा+जय** (परा+जि) पराजय करना



## हिन्दी में अनुवाद करो

### वाक्य —

१. जुवाणो जुवाणेण सह जुज्झइ । २ अद्धाणम्मि चिट्ठन्तो साहू धम्ममुवएसइ । ३ बालो वि अप्पणो हिअं चिन्तेइ । ४. जिणो अप्पाणो कम्माणि विमिलेमइ । ५. भविअजणा अप्पणिआ धम्मं कुणन्ति । ६. सिस्सो अप्पम्मि गुरूणं सिक्खं धरेइ । ७. राइणो पमाओ वि दीणाण सुहं साहेइ । ८. परोप्पर जुज्झन्ताणं राइण मणमु किलेसो वड्ढइ । ९. साणो तडाअम्मि जलं पिअइ । १०. तुब्भे रण्णो आएसं कुणन्ता काल न जवह । ११. सेणिअस्स राअस्स वयणाइं सुणिऊण मुणी वयइ हे सेणिआ अप्पणावि अणाहोसि । १२. हेट्ठ ठिअस्स जणस्स मुद्धम्मि पव्वआओ गावाणो पडन्ति । १३. णीरअम्मि गावम्मि समणो अच्छइ । १४. सारही उच्छाणे रहम्मि णिओअइ । १५. पूसाणो जणा उज्जोअ लहन्ते । १६. पूसणो पआसो अन्धआर हरइ । १७. वणप्फइणो पूसिउं पूसा समत्थो अत्थि । १८. जणो अप्पाणस्स बलेण जाव विवड्ढइ ताव नो परस्स बलेणं । १९. इल्ला इरमदिर अवयासिणीए ईसम्मि बधइ ।

## प्राकृत में अनुवाद करो

१. युवक पुरुषो को गुरु की शिक्षा ग्रहण करके नीतिमार्ग पर चलना चाहिये । २. राजाओ को अपनी गरीब प्रजा पर कृपा रखनी चाहिये । ३. कुत्ता तलाब में पानी पीने जाता है । ४. उद्यान में बैठे हुवे अनाथी मुनि श्रेणिक राजा को उपदेश देते है । ५. बैल निर्मल शिला पर बैठा है । ६. सूर्य का प्रकाश

अन्धकार को दूर करता है। ७. राजा की आज्ञा से सारथी रथ जोड़ता है। ८. सूर्य अपने प्रकाश से वनस्पति को पुष्ट करता है। ९. वे परस्पर लड़े नहीं ऐसा उपदेश दीजिये। १०. शिष्य गुरु के चरणों में मस्तक नमाता है। ११. वे वृक्ष के नीचे बैठे हुवे मनुष्यों को देखते है।



# अभ्यास—१२ वां.

## भावकर्म प्रत्यय

१. भाव तथा कर्म में जैसे संस्कृत में काल वाचक प्रत्यय और धातु के बीच में य प्रत्यय आता है उसी प्रकार प्राकृत में य के स्थान में 'ईअ' और 'इज्ज' हो जाते हैं जैसे कि— पढीअइ, पढिज्जइ।

२. चि, जि, श्रु, हु, स्तु, लू, पू, और धू इन धातुओं में भाव तथा कर्म में य के स्थान में विकल्प से 'व्व' आदेश और दीर्घ को ह्रस्व होता है, जैसे कि— चिव्वइ, जिव्वइ, सुव्वइ इत्यादि। पक्षे चिणीअइ, चिणिज्जइ, सुणीअइ, सुणिज्जइ इत्यादि।

३. नीचे लिखे हुए धातुरूप विकल्प से भाव कर्म में ही होते हैं और उस समय भाव कर्म सम्बन्धी य का लोप हो जाता है।

# धातु

छुप्प [ छुप् ] स्पर्श करना
दीस [ दृश् ] देखना
वुच्च [ वच् ] बोलना
हम्म [ हन् ] मारना
खम्म [ खन् ] खोदना
दुब्भ [ दुह् ] दुहना
वुब्भ [ वह् ] ढोना
लिब्भ [ लिह् ] चाटना
× रुब्भ [ रुध् ] रोकना
डज्झ [ दह् ] जलाना
बज्झ [ वन्ध् ] वांधना
* होर [ हृ ] हरण करना
कीर [ कृ ] करना
जीर [ जृ ] जीर्ण होना
चिम्म [चि] चुनना (एकत्र करना)
तीर [ तृ ] तैरना, पार होना
णव्व, णज्ज [ ज्ञा ] जानना
गम्म [ गम् ] जाना
हस्स [ हस् ] हसना
भण्ण [ भण् ] बोलना
रुव्व [ रुद् ] रोना
लब्भ [लभ् ] प्राप्त करना
कत्थ [ कथ ] कहना
भुज्ज [ भुज् ] खाना, पालन करना, भोग करना
घेप्प [ ग्रह् ] ग्रहण करना
छिप्प [स्पृश् ] स्पर्श करना

---

देवदत्तो पढमोद्देश पढइ इस कर्तरिप्रयोग मे जैसे कर्त्ता में प्रथमा और कर्म मे द्वितीया विभक्ति होती है उसी तरह ' देवदत्तेण पढमोद्देशो पढीअइ, पढिज्जइ इस कर्मणि प्रयोग मे कर्त्ता मे तृतीया और कर्म मे प्रथमा एव जव अकर्मक धातु से भाव प्रयोग होता है तव कर्त्ता मे तृतीया होती है जैसे कि— होईअइ देवदत्तेण ।

× सम् अनु और उप, उपसर्ग से पर रुध् धातु को रुज्झ आदेश होता है जैसे कि—सरुज्झइ, अणुरुज्झइ, उवरुज्झइ (संरुध्यते) इत्यादि ।

* वि और आ उपसर्ग सहित ' हृ ' धातु को भावकर्म मे वाहिप्प आदेश होता है जैसे कि— वाहिप्पइ, ( व्याह्रियते )

**आढप्प** ( आ+रभ् ) आरम्भ करना
**विढप्प** (अर्ज् ) एकत्र करना
**सिप्प** (स्निह ) स्नेह करना
**सिप्प** ( सिच् ) सिंचना

४. भाव कर्म प्रत्यय और कर्मणि भूत कृदन्त के 'त' प्रत्यय के पूर्व में प्रयोजकार्थक 'णि' के स्थान में लोप और 'आवि' आदेश होते है। जब लोप होता है तो धातु के आदि अकार को आकार होता है, जैसे कि—कारीअइ, करावीअइ, कारिज्जइ, कराविज्जइ (कार्यते) इत्यर्थः।

## शब्द

**तए** [ त्वया ] युष्मद् शब्द के तृतीया का एकवचन तेरे द्वारा
**आगास**[आकाश] न. आकाश
**चोर** [चौर] पु. चोर, लुटेरा
**जीव** [जीव] पु. जीव, आत्मा
**णई** [नदी ] स्त्री. नदी
**पवाह** [ प्रवाह ] पु प्रवाह
**सरल** [सरल] वि. निष्कपटी भोलाभाला
**माया** [ माया ] स्त्री. कपट
**णाण** [ ज्ञान ] न. विज्ञान
**समय** [स्वमत] न. अपना मत
**चंडाल** (चण्डाल) पु. नीच-वर्ण
**पसु** (पशु) पु. पशु, जानवर
**कफाड** (देशी) पु. गुफा
**णिरिक्खण** (निरीक्षण ) न. अवलोकन, देखना
**मए** (मया) अस्मद् तृतीया का एकवचन मुझ से
**सद्द** (शब्द) पु शब्द, ध्वनि
**सेट्ठि**(श्रेष्ठी पु, सेठ, साहूकार
**रज्जु** [रज्जू ] स्त्री. रस्सी
**धुत्त** [ धूर्त्त ] पु. ठग
**संसारसाअर** [संसार सागर] पु. संसार रूपी समुद्र

रहस्स (रहस्य) न. गुप्ततत्त्व
पडिसमय ( प्रतिसमय ) न. हरसमय
खच्चोल (दे.) पु वाघ
तविधण (तपइंधन) न. तपस्या रूपी इंधन
दुज्जण (दुर्जन) पु. दुर्जन
कम्हिअ (दे.) पु. माली

हिन्दी में अनुवाद करो

## वाक्य

१. अहुणा तुमं किणो ण दीससि। २. मए जिणस्स वत्थाणि सुव्वन्ति । ३. आगासम्मि मेहस्स सद्दो सुणीअइ । ४. णिवेण वणम्मि चोरो हम्मइ। ५. साहुणा सुहुमो वि जीवो ण हणिज्जइ। ६ चोरेण सेट्ठिस्स गिहाओ धणं हीरइ । ७. णईयापवाहेण गामं गच्छन्तो णरो रुब्भइ। ८. अप्पा कम्मरज्जूहि वज्झइ । ९. धुत्तेण सरलो मायाए वधिज्जइ । १०. मुणिणा अप्पं वि पावं ण कारिज्जइ। ११ णाणेणं ससारसाअरो तीरइ । १२. तए वअणस्स रहस्स ण णव्वइ। १३ मए गुरुणो वअणाणि तत्तओ णज्जन्ति १४. पावं कुणन्तो तुम जिणेण पासीअसि । १५. समयं वोत्तुं मए आढप्पइ। १६. तए पडिसमयं कम्माणि विढप्पन्ति । १७. दीणस्स गिहाओ अप्पं वि धणं चोरेहिं मा हीरउ। १७. चंडालेहिं तुमं मा छिप्पसु। १९. तविधणेहि कम्माणि डज्झन्तु (डहिज्जन्तु वा)। २०. कफाडम्मि खच्चोलेण कम्हिओ हम्मइ।



### प्राकृत में अनुवाद करो

१. धर्म से अधर्म का नाश होता है । २. रस्सी से पशुओं की तरह पाप से मनुष्य बांधा जाता है । ३. सत्य के मार्ग में दुर्जनों से सज्जन नही रोके जाते है । ४ उत्तमजनों से सज्जन स्तुति किये जाते हैं । ५. सेठ का धन लुटेरो से लुटा जाता है । ६. आत्मा की शुद्धि से शास्त्रों के तत्त्व जाने जाते है । ७. मस्तक पर पानी छिटा जाता है । ८. बोलते-बोलते हंसा जाता है । ९. चलते-चलते रोया जाता है । १०. देखने से शास्त्र का रहस्य समझा जाता है । ११. गुरु के उपदेश से तत्त्व जाना जाता है । १२. तुम साधुओं के उपदेश से समझते हो । १३. ब्राह्मण से चाण्डाल स्पर्श नही किया जाता है । १४. युवक से नदी पार की जाती है । १५. जिन भगवान् से मै सदा देखा जाता हूं । १६. प्रकाश से अन्धकार नष्ट किया जाता है ।



## अभ्यास—१३.

( नाम विभक्ति)

### सर्वनाम

सव्व, अण्ण, अण्णयर, इयर, कइम, नेम, इक्क, एग, सम, सिम, पुव्व, उत्तर, अवर, दाहिण दक्खिण, अहर अन्तर ये सर्वादि शब्द तीनों लिंगों में होते हैं ।

१. अदन्त सर्वादि शब्दों से अदन्त पुल्लिग के ही प्रत्यय आते है परन्तु प्रथमा तथा षष्ठी के बहुवचन में और सप्तमी के एकवचन मे विशेष रूप नीचे लिखे अनुसार होते है।

**प्र. ब. व.-ए। षष्ठी ब. व.-एसिं। स. ब. व.- स्सि, म्मि, त्थ, हिं**

**उदाहरण—**

| प्र. ब. व. | ष. ब. व. | स. ए. व. |
|---|---|---|
| सर्व–सव्वे। | सव्वेसिं। | सव्वस्सि, सव्वम्मि |
| | सव्वाण। | सव्वत्थ, सव्वहिं |
| अन्य–अण्णे। | अण्णेसिं। | अण्णस्सि, अण्णम्मि |
| | अण्णाण। | अण्णत्थ, अण्णहिं |
| कयर–कयरे। | कयरेसिं। | कयरस्सि, कयरम्मि |
| | कयराण। | कयरत्थ, कयरहिं |

उपरोक्त विभक्तियों को छोड़ कर शेष विभक्तियों में जिन शब्द के समान रूप समझना चाहिये।

२. किम्, यद् और तद् शब्द से तृतीया, पंचमी, षष्ठी और सप्तमी विभक्तियां निम्नलिखित होती है।

| तृ. ए. व. | पं. ए. व. | ष. ए. व. | ष. ब. व. |
|---|---|---|---|
| इणा | म्हा | आस | आस |

३. पंचमी के एकवचन में किम् शब्द से इणो और ईस और तद् शब्द से ओ अधिक विभक्तियां लगती हैं।

४. सप्तमी के एकवचन में जो उपर तीन शब्द कहे हैं उनका अर्थ यदि काल होता हो तो सप्तमी विभक्ति के स्थान में आहे, आला और अइया आदेश हो जाते है।

५, तद् और एतद् शब्द से प्रथमा के एकवचन में ओ और अ आदेश होता है और पुल्लिग तथा स्त्रीलिग में तद्, एतद् शब्दों के त को स हो जाता है ।

६, तद्, एतद् और इदम् शब्दों के षष्ठी का एकवचन के प्रत्यय सहित 'से' और षष्ठी के बहुवचन के प्रत्यय सहित 'सिम्' आदेश विकल्प से होते है।

७. किम् शब्द को सभी विभक्तियों में तथा त्र त और ग प्रत्ययों के पूर्व में क आदेश हो जाता है, और तद् तथा इदम् शब्द के तीनो लिग में कही पर ण आदेश होता है ।

| उदाहरण— | किम्, | यद्, | तद् |
|---|---|---|---|
| प्र० ए० | को, | जो | सो, स |
| तृ० ए० | किणा, केण, | जिणा, जेण, | तिणा, तेण<br>णिणा, णेण |
| पं० ए० | कम्हा, किणो,<br>कीस, काओ इ० | जम्हा, जाओ,<br>इ० | तो, तम्हा<br>ताओ इ० |
| ष० ए० | कास, कस्स, | जास, जस्स, | तास, तस्स, से |
| ष० ब० व० | कास, केसिं,<br>काण इ० | जास, जेसिं,<br>जाण इ० | तास, तेसिं<br>सिम्, ताण इ० |

स० ए० काहे, काला, जाहे, जाला, ताहे, ताला
कइआ, कस्सि, जइया, जस्सि, तइआ तस्सि
कम्मि, कत्थ, जम्मि, जत्थ, तम्मि, तत्थ
कहिं, जहिं, तहिं

ऊपर कहे हुए रूपों से अतिरिक्त रूप सव्व' शब्द के समान समझ लेना चाहिये।

८. किम्, यद् और तद् इन तीन शब्दों को छोड़ कर सर्वादि शब्दों के स्त्रीलिंग में आप् प्रत्यय होता है और उनके रूप सव्वा इत्यादि माला शब्द के समान समझना चाहिये।

किम् यद् और तद् से जब ईप् प्रत्यय होता है तब षष्ठी के एकवचन मे स्सा से और डास आदेश विकल्प से होते है। जैसे कि— कीस्सा, कीसे, कास, जीस्सा, जीसे, जास, तीस्सा, तीसे, तास, (तस्याः इत्यर्थः) बाकी के रूप ईप् पक्ष में वाणी शब्द के समान और आप् पक्ष में माला शब्द के समान होते हैं।

९. किम् शब्द के स्त्रीलिंग में प्रथमा तथा द्वितीया के एक वचन मे और षष्ठी के बहुवचन में डी प्रत्यय नही लगता।

१०. नपुंसकलिंग में किम् शब्द को छोड़कर सर्वादि शब्दों के रूप सव्व, सव्वाणि इत्यादि नेत्त शब्द के समान समझना चाहिये। किम् शब्द से प्रथमा तथा द्वितीया के एकवचन के प्रत्यय का लोप हो जाता है। किं, काणि इत्यादि। शेष रूप नेत्त शब्द के समान समझना चाहिये।

